# 卐 श्रीमद्भगवद्गीतार्थचन्द्रिका–परिशीलन 卐

(ले०विद्यावाचस्पति, महामहोपाध्याय, डा० श्रीउमारमणझा एम ए न्यायाचार्य, पी एच डी , डी लिट्
प्रवाचक तथा दर्शन विभागाध्यक्ष, श्रीरणवीर केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ शास्त्रीनगर, जम्मूतवी.१८०००४)

श्रीगौरीतनयं गजेन्द्रवदन लम्बोदर शङ्करम् विघ्नेशं वरदायकञ्च कपिलं कार्येषु सिद्धिप्रदम् ।
भक्तानामभयंकर प्रतिपदं ज्ञानाकर कीर्तिदम् श्रीविद्यादिविवर्धकं गणपतिं श्रीविघ्नराज भजे ॥१
तर्के यस्य गतिसदाऽप्रतिहता शास्त्रेषु वाचस्पति लेब्धो येन हि बालकृष्णसदृशो भाग्येन प्राध्यापक ।
दैव्यां वाचि रति प्रसन्नवदन स्वाचारवद्धादर स्वामी श्रीयुतपूजितो रघुवर पायात्स न स्वर्गत ॥२
सत्ये धर्मसम सदाक्षितितले मूर्ति र्विवेकाकृति गाम्भीर्ये जलधि क्षमाऽवनिसमाऽसीद्यस्यनैसर्गिकी।
व्याख्या–भाष्य–निबन्धलेखनपटुर्वक्ताविपश्चिद्वर पूज्यो यो विबुधोऽधुना रघुवरो नाकेऽपि राराजते॥३
मीमांसासु विचारणे कृतमति विज्ञेषु बद्धादरो विद्यावान् विनयी नितान्तसरल ख्यातो जगन्मण्डले ।
रामानन्दगुरौ सदानतशिर काये भृशकान्तिमान् स्वर्गस्थो विबुधोविभु रघुवर पायादपायाच्चिरम् ॥४
नत्वा रामञ्च कृष्णञ्च पूज्य रघुवर बुधम् । गीतार्थचन्द्रिकाभाष्यं संक्षेपेण विविच्यते ॥५

श्रीरामानन्दसम्प्रदाय के विभूतिस्वरूप महामहोपाध्याय जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्य श्रीरघुवराचार्यजी का पाण्डित्य विश्वविख्यात है । उनके प्रशिष्य आचारविचारनिष्ठ स्वामी श्रीरामेश्वरानन्दाचार्यने अपने परम गुरु की स्मृति मे कुछ विद्वानो के निबन्धरूप कुसुमो से श्रद्धाञ्जलि अर्पित करने का निश्चय किया है । उनके ही आग्रह से मै पूज्य आचार्य श्रीरघुवराचार्यजी की स्मृति मे उनके ही गीताभाष्य गीतार्थचन्द्रिका के उपर यथामति विवेचन करता हूँ ।

महामहोपाध्याय श्रीरघुवराचार्यजी ने विभिन्न शास्त्रीय ग्रन्थो का गहन अध्ययन करके वेदान्त शास्त्र के सूत्र पर विवृति श्रीरघुवरीयवृत्ति लिखकर विद्वानो के लिए वेदान्त के वचनो को और भी सरल एवं चित्ताकर्षक बना दिया है। वेदान्तशास्त्र के ही प्रतिपादक श्रीमद्भगवद्गीता के ऊपर अर्थचन्द्रिका जैसी टीका का निर्माण करके उन्होने गीता के सूक्ष्मभावो को भी सरल बनाकर विश्व की जो सेवा की है वह अवर्णनीय है । प्रस्तुत निबन्ध मे गीतार्थचन्द्रिका के वैशिष्ट्य पर प्रकाश डाला गया है । गीतार्थचन्द्रिका के प्रारम्भ मे ही आचार्य श्रीरघुवराचार्य ने श्रीराम का स्मरण इन शब्दो मे किया है—

जगन्नाथोऽनाथावनदृढमतिस्सर्वगतिक स्वतन्त्रस्सर्वज्ञो निरवधिककल्याणगुणक ।
विरिञ्चेशाद्यैरमरपतिभि स्वर्चितपद परेश श्रीरामो विहरतु हृदब्जे मम चिरम् ॥

श्रीराम की स्तुति करके उन्होने अपने सम्प्रदाय के प्रमुख आनन्दभाष्यकार जगद्गुरु श्री रामानन्दाचार्यजी का गुणगान इस प्रकार से किया है—

परैर्वेदान्तार्थे कलुषितपथं प्रापयति यो विशिष्टाद्वैताख्यं प्रथितमतमेतत्प्रकटयन् ।
परप्रत्यग्भेदं श्रुतिशिरसिसिद्धं विशदयन् यती रामानन्द सहि सुगुणसिन्धुर्विजयते ॥

अपने पूज्य गुरु आचार्यजी के विषय मे वे लिखते है कि जिनके उपदेश को पाकर मै मायारूप समुद्र की आग (दु ख) को जानने मे तथा उससे छुटकारा पाने मे समर्थ हो सका, वेदान्त के विशिष्ट आनन्दप्रदतत्त्वो को जान सका, जिनकी वाणी मिथ्यावाद (या मायावाद) को

ध्वस्त करने मे समर्थ है, उस वेदशास्त्रमर्मज्ञ दया के समुद्र अपने आचार्य को नमस्कार है।१

सभी उपनिषदो के सारभूत गीता के उपर श्रीशङ्कराचार्य, रामानुजाचार्य, वल्लभाचार्य, मध्वाचार्य तथा अन्यान्य सम्प्रदायो के विभिन्न विद्वानो ने अपनी विद्वत्ता से परिपूर्ण व्याख्या ग्रन्थो का निर्माण किया है। भगवद्रामानन्दाचार्यकृत आनन्दभाष्यटीका भगवद्गीता के ऊपर एक अच्छा व्याख्याग्रन्थ है। आनन्दभाष्य के ऊपर विद्वन्चक्रचूडामणि विचारनिष्ठ धार्मिक महामहोपाध्याय स्वामी रघुवराचार्य न्यायोपाध्याय मीमांसोपाध्याय, व्याकरणाचार्य, वेदान्तकेसरी साख्यशास्त्रमर्मज्ञ ने भाष्य लिखते हुए स्वय ही गीतार्थचन्द्रिका मे लिखा है—

सम्यगालोच्य गीताया भाष्यमानन्दसज्ञकम्। कुर्वेऽर्थचन्द्रिका तस्याष्टीका तद्भाष्यसम्मताम्॥

अर्थचन्द्रिका के प्रारम्भ मे ही उन्होने ब्रह्मस्वरूप पुरुषोत्तम राम का वर्णन करते हुए लिखा है

अथ दिव्यज्ञानानन्दैकरूपो निरस्तसमस्ताविद्यदोषगन्धस्वाभाविकापरिमितनित्यज्ञानबलैश्वर्यबीर्यतेजश्शक्त्याद्यखिलकल्याणगुणगणोऽप्रमेयाचिन्त्याद्भुतपराक्रमोत्साहसमन्विताातिशयसौकुमार्योदार्यधैर्यमाधुर्यलावण्यकारुण्यसौशील्यसौजन्यवात्सल्याद्यसख्येयासाधारणगुणगणजलधिदृष्टचित्तापहारिशरण्यमत्यसन्धशरणागतवत्सलत्वादि धर्मविशिष्ट प्रचण्डमार्तण्डकोटिकान्तिकमनीयकलेवरो ब्रह्मादिस्थावरान्ताखिल जगदुदयविभवलयलीलो हिरण्यगर्भोग्रेन्द्राद्यखिलदिविषद्वन्द्यपादारविन्दद्वन्द्व प्रणतकल्पपादपोऽखिललोकलावण्यधामावनितयनार्चिताङ्घ्रिपद्मो हनुमत्सुषेणकुमुदागदादिनित्यसूरिसेवितादिव्यमूर्तिरुभयविभूतिनायकोऽपराजितापरवैकुण्ठपदप्रधानार्थश्रीसाकेतनिकेत परमपुरुषनारायणविष्णुवासुदेवादिपदवाच्य पुरुषोत्तम श्रीराम चाचिन्तयन्। (गीर्थचन्द्रिका पृ० २।३)

वस्तुत बाणभट्ट की कादम्बरी जैसे प्रौढगद्य का निर्माण करना आचार्य श्रीरघुवराचार्य के पाण्डित्य का परिचायक है। इस एक ही वाक्य मे उन्होने वेदान्त दर्शन के परब्रह्मरूप राम का और पुराणादिसम्मत सगुण राम का अवतार प्रयोजनसहित वर्णन किया है। निसंदिग्ध आचार्य श्रीरघुवराचार्यजी किसी सिद्धिविद्या के बल पर या असीम गुरुकृपा के कारण ऐसे पाण्डित्य को प्राप्त कर सके होगे। इसी वाक्य मे उन्होने कृष्णावतार को भी सामने रख दिया है। अवतार के प्रयोजन की व्याख्या करते हुए आचार्य ने याज्ञवल्क्य (१।८९) बृहद्ब्रह्म सहिता (३ ७-२१) भागवत ३।४।२९-३१) तथा अन्यान्य ग्रन्थो के सन्दर्भो को सामने रक्खा है। निर्विशेष परब्रह्म को जानना कठिन है क्योकि—

निर्विशेष परम्ब्रह्म साक्षात्कर्तुमनीश्वरा। ये मन्दास्तेनुकम्प्यन्ते सविशेषनिरूपणै॥

केवल अद्वैतबुद्धि से ही निर्विशेष ब्रह्म प्राप्तिरूप मोक्ष सभव हो सकता है२ इस विषय पर आचार्य ने स्वपक्ष स्थान पूर्वक काफी विवेचन किया है।

इसी प्रसंग मे "जीवो ब्रह्मैव नापर" "ममैवाशो जीवलोके जीवभूत सनातन (गीतो १५।७) इस जीव और ब्रह्म के ऐक्य तथा पार्थक्यविषयक चिन्तन भी मुण्डकोपनिषद् श्वेताश्वतरोपनिषद्

(१) यस्यादेशवशादवेदिषमहं मोहाम्बुधेर्वाडवं वेदान्तस्य विशिष्टतत्त्वगमकं सिद्धान्तमानन्ददम्।
मिथ्यावादविमर्दनेऽतिचतुरा यद्भारती राजते स्वाचार्यं श्रुतिवित्तम तमनिश वन्दे दयावारिधिम्॥
(गीतार्थचन्द्रिका श्लोक ३)

(२) एवञ्च करणोपासनयोरन्त करणनैर्मल्यं विधायैवोपक्षीणत्वान् केवलाद्वैतधियैव निर्विशेष ब्रह्मावाप्तिरूपकैवल्य प्राप्यते इत्येव गीतातात्पर्यमाहु तदपेशलम्। गीतार्थचन्द्रिका ८

तथा गीता के उद्धरण पूर्वक आचार्य ने किया है। ईश्वर मे पूर्णरूप से समर्पण मोक्ष का अच्छा उपाय है और इसके लिए परा भक्ति उत्तम मार्ग है ।३

व्याख्याकार श्रीरघुवराचार्य ने लिखा है कि प्रत्येक ६ अध्याय मे 'त्रिकद्वय' का समावेश है। प्रथम ६ अध्याय मे कर्मभक्ति के साधनरूप कर्मज्ञान योग विचार किया गया है। ६ अध्याय से १२ अध्याय तक ज्ञानयोग और उपासनायोग का प्रदर्शन कर उपासना के स्वरूप पर विचार किया गया है। अन्तिम भाग मे अनेक सूक्ष्मतत्वो पर विचार हुआ है ।४

प्रथमश्लोक के उपक्रमण करते हुए आचार्य श्रीरघुवराचार्यजी ने अनेकसूक्ष्मतत्त्वो का संकेत किया है जो वही द्रष्टव्य है । अव गीता मे प्रतिपादित कुछ तत्त्वो पर विचार करना उचित समझतो हूँ ।

परमतत्त्व एक ही है । "एकं सद् विप्रा बहुधा वदन्ति" (ऋग्वेद १ १६४–४६) अर्थात् इन्द्र मित्र वरुण आदि एक ही तत्त्व के अलग–अलग नाम है, मूलत तत्त्व एक ही है। गीता के ग्यारहवे अध्याय मे भगवान् ने अपना विश्वरूप दिखाकर सबकी एकता का प्रत्यक्षबोध कराया। अन्त मे स्वयं ही कहा कि मेरी अनन्य भाव की भक्ति करने से ही सर्वभूतात्मैक्य भाव का प्रत्यक्षबोध हो सकता है ।

मय्यावेश्य मनो ये मा नित्ययुक्ता उपासते । श्रद्धया परयोपेतास्ते मे युक्ततमामता ॥

गीता १२–२

अर्थात् हे अर्जुन ! जो मुमुक्षु भक्त मेरे स्वरूप मे मन लगाकर मेरे कर्मादि मे सदा लगे हुए परम शुद्ध श्रद्धा से विश्वरूप सर्वज्ञ मुझ परमेश्वर की उपासना करता है, वे श्रेष्ठ योगीहै।५

वेद मे भी कहा गया है कि जो मुमुक्षुजन प्राणायाम धारणपूर्वक सत्यधारक परमात्मा की उपासना श्रद्धापूर्वक करते है, वही परमात्मज्ञान प्राप्त करके मुक्तिधाम को पाते है।६

श्रीरघुवराचार्यने महारथ की व्याख्या करते हुए लिखा है—

इमे परिगणिता सप्तदशसंख्याका शूरा बलेन भीमार्जुनाभ्या साम्यं दधतोऽपि महारथा एव। अतएव अर्जुनादीनामतिरथत्वेन अत्र महारथेषु परिगणनाभाव ।

एको दश सहस्राणि योधयेद्यस्तुधन्विनाम् । शस्त्रशास्त्रप्रवीणश्च महारथ इति स्मृत ॥

---

(३) मन्मना भव मद्भक्तो मद्याजी मा नमस्कुरु । मामेवैष्यसि सत्यं ते प्रतिजाने प्रियोऽसिमे।

गीता १८।६५

सर्वधर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज । अहं त्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि माशुच ॥

गीता १८।६६

इति परभक्तिपराकाष्ठास्वरूपशरणागतिधर्मस्यैवोपादेयत्वमशिषत् (गीतार्थचन्द्रिका पृ १०)

एवं अत्र परभक्तेरेव साक्षान्मोक्षोपायत्वं निरूपितम् । गीतार्थचन्द्रिका पृ ११

(४) गीतार्थचन्द्रिका पृ १२

(५) ये मुमुक्षवो नित्ययुक्ता नित्यं मद्योगमाकाक्षमाणा निरकुशैश्वर्यशालिनि समस्तचिदचिद्वस्तुशेषिणि परात्परे मयि स्वकीयं मन आवेश्य श्रद्धयोपेता सन्तो मामेवोपासते ते एवोपासका मम युक्ततमा मतास्ते मामविलम्बेनैव प्राप्नुवन्तीति भाव । गीतार्थचन्द्रिका पृ ६२३

(६) श्रद्धा देवा यजमाना वायुगोपा उपासते। श्रद्धां हृदय्ययाकूत्या श्रद्धया विन्दते वसु ॥

ऋग्वेद १०।१५१४

अभितान्योधयेद्यस्तु सम्प्रोक्तोऽतिरथस्तु स । रथस्त्वेकेनयो योद्धा तन्न्यूनोऽर्धरथ स्मृत ॥ गी च पृ २३

इस प्रकार भीष्म, द्रोण, कर्ण, कृपाचार्य, अश्वत्थामा तथा अन्यान्य वीरो के साथ अर्जुनका युद्ध कैसे हो सकता है ऐमा भाव है । अपर्याप्तं तदस्माकम् इत्यादि गीता (१।१०) के श्लोक की व्याख्या करते हुए आचार्य ने स्पष्ट किया है–हे आचार्य भीष्मपितामह द्वारा रक्षित हमारी सेना अपर्याप्त है अर्थात् अपने उद्देश्य की पूर्ति मे असमर्थ है और भीमसेन से सुरक्षित इन लोगो की सेना पर्याप्त अर्थात् अपने उद्देश्य की पूर्ति मे सर्वथा समर्थ है ।

यहाँ पर सात सेनापतियों का नाम गिनाकर उन्हे भीष्म पितामह द्वारा सुरक्षित कहकर अपर्याप्त अर्थात् अपूर्ण कहा गया है। मन की सात भूमिकाओ के सात प्रेरक देवता ही सात सेनापति है। अत सत्यरूप भीष्म द्वारा कामात्मक असत्य का पोपण नहीं हो सकता है। वस्तुत पाण्डवो के सेनापतियो द्वारा विजय सभव है ऐमा संकेत है। यहाँ पर्याप्त और अपर्याप्त को लेकर विद्वानो मे काफी मतभेद है ।

“एवमस्य श्लोकस्य उपलभ्यमानेभ्यो भाष्यटीकादिभ्योऽस्मदाचार्यभगवत् पादप्रणीतानन्दभाष्यनामकगीताभाष्यमेव युक्त प्रतीयते इति तदनुसारेणैव मयात्र टीकाया सभवितार्थस्य उल्लेख कृत तत्र विदुषा परितोषाय किञ्चिद्विचार्यते—

“तत्तथाभूतैर्वीरैर्युक्तमपि भीष्मेणाभिरक्षितमपि अस्माकं बलं सैन्यमपर्याप्तं तै सह योद्धुं असमर्थ भाति । इदं तु एतेषा पाण्डवाना बल भीमेनाभिरक्षितं सन् पर्याप्त समर्थ भाति भीष्मस्योभयपक्षपातित्वात् ” इत्यादि । गीतार्थचन्द्रिका पृ २७

गीता मे विभिन्न विषयो पर प्रकाश डाला गया है। लेकिन उन सब मे भी “मोक्ष एव परम पुरुषार्थ” को ध्यान मे रख कर उसके उपाय बताये गये है। किसी ने कर्म को मुक्ति का साधन माना है तो किसी ने भक्ति को किसी ने ज्ञान को ही मोक्ष का मार्ग माना है । पण्डित प्रवर श्रीरघुवराचार्यजी ने ज्ञान सहित भक्तिमार्ग को सर्वश्रेष्ठ माना है । लेकिन ज्ञानोदय के लिए अपेक्षित चित्त की शुद्धि मे कर्म की सार्थकता को अस्वीकार नहीं कर सकते है । अतएव तटस्थ होकर यही कहना पडता है कि आत्म साक्षात्कार के निमित्त कर्म उपासना और ज्ञान तीनो का निरूपण पाया जाता है ।

अविद्या और माया के स्वरूप पर भी गीता मे विचार किया गया है। अविद्या अथवा माया का निराकरण ज्ञान के द्वारा ही होता है । कुछ आचार्यो ने अविद्या और माया मे सूक्ष्म भेद माना है। दोनो मे अनिर्वचनीयता, त्रिगुणात्मता और भाव रूपता ये तीन धर्म है । परन्तु दार्शनिको ने इनमे भेद भी स्वीकार किया है । अविद्या व्यष्टि बन्धन है और माया समष्टि बन्धन है, ऐसा कुछ दार्शनिकों का मत है । ज्ञान द्वारा व्यष्टिबन्धन अविद्या के निवृत्त हो जाने पर समष्टिबन्धन माया के अपसारण के लिए साधक को भक्ति मार्ग का अवलम्बन करके भगवान् को प्रसन्न करना होगा। क्योकि मायाबन्धन के अपसारण के विना मुक्ति सभव नहीं है। इसलिए भक्ति के साथ ज्ञान ही मुक्ति का प्रमुख साधन है । गीता मे कहा गया है कि—

“ज्ञानेन तु तदज्ञानं येषा नाशितमात्मन ।”

अर्थात् जीवगत अज्ञान ज्ञान के द्वारा नष्ट किया जाता है। यहाँ अज्ञान से जीवगत अविद्या रूप अज्ञान माना गया है । दैवबन्धन रूप माया का अपसारण मात्र भगवद्‌भक्ति से ही संभव है । अतएव गीता मे कहा गया है—

दैवी ह्येषा गुणमयी मम माया दुरत्यया । मामेव ये प्रपद्यन्ते मायामेता तरन्ति ते ॥ ७-१४

अर्थात् मेरी यह त्रिगुणात्मिका माया बडी दुस्तर है । लेकिन जो व्यक्ति मेरी शरण मे आते है, वे इस माया को पोर कर लेते है, अर्थात् ससार से तर जाते है । यहाँ प्रपद्यन्ते का अर्थ प्रपत्ति या शरणागति है । इस श्लोक की व्याख्या आनन्दभाष्य मे इस प्रकार है–दैवी लीला प्रवृत्तेन देवेन मया निर्मिता एषा मम माया विचित्रकार्यकारिणी प्रकृतिर्हि दुरत्यया दुरतिक्रमणीया भवति । ये पुरुषा माँ सर्वेश्वरमेव प्रपद्यन्ते, शरणमाप्नुवन्ति त एवैता मत्सम्बन्धिनी माया तरन्ति । श्रीमद्भगवद्गीता आनन्दभाष्यम् पृ ४०२ इस सन्दर्भ की व्याख्या करते हुए श्रीवेदान्त केसरी जी ने लिखा है—

मम सर्वनियन्तुर्ह्येषा निदर्शितस्वरूपा गुणमयी सत्वादिगुणत्रयसमुद्भवा माया यतो दैवी लीला धिकारस्थितेन स्वतस्तु परमस्वतन्त्रेण मया देवेन निर्मिता विचित्रार्थसृष्टिविलासविधायिनी ततो दुरत्यया अनवाप्तमच्चरणै दु खेनाप्यत्येतुमशक्या । एवं देवमायाया प्राबल्य दुस्तरत्वञ्चाभिधायेदानी तस्या स्वाभिप्रेतं सन्तरणोपायमुपदिशति मामिति ।

अब इस माया चक्र से उद्धार का मार्ग इस प्रकार है—

ये तु श्रद्धालवो मद्विषयकनिरतिशयप्रीतिपवित्रितस्वान्ता मत्प्राप्त्युत्कटानन्यभावनया मामेव सर्वेश्वर प्रपन्नार्तिहर दिव्यकारुण्यजलधिं सर्वलोकैकशरण्यं प्रपद्यन्ते मत्प्रपत्तिमायन्ति । प्रपदनेनात्र शरणागतिरेव भगवदभिप्रेता यतस्तस्या एव मायासन्तरणौपयिकत्वंशास्त्ररहस्यवेदिभिर्निश्चितम् ।

इसकी पुष्टि मे आचार्यश्रीरघुवराचार्यजी ने पञ्चरात्र से उद्धरण देते हुए लिखा है—

प्राप्तुमिच्छन् परा सिद्धि जन सर्वोऽप्यकिञ्चन । श्रद्धया परया युक्तो हरि शरणमाश्रयेत् ॥

फिर आगे अन्य उद्धरण देते है—

अनन्यसाध्ये स्वाभीष्टे महाविश्वासपूर्वकम् । तदेकोपायता याञ्चा प्रपत्ति शरणागति ॥

यहीं पर शरणागति के लक्षण भी श्रीवेदान्तीजी ने लिखाहै—

अहमस्म्यपराधानामालयोऽकिञ्चनो गति । त्वमेवोपायभूतो मे भवेति प्रार्थनामति ॥

शरणागतिरित्युक्त्वा सा देवेऽस्मिन् प्रयुज्यताम् ।

अन्य आचार्यो ने भी कहा है—

साधनं भगवत्प्राप्तौ स एवेति मतिर्दृढा । साध्यभक्ति स्मृतासैव प्रपत्तिरिति गीयते ॥

इस प्रकार भावना पूर्वक शरणागति होती है । जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यजी के ही श्लोक को उद्धृत करते हुए व्याख्याकोर ने लिखा है—

अहं भीतोऽस्मि देवेश ससारेऽस्मिन् भयावहे । त्राहि मा पुण्डरीकाक्ष ? न जाने शरणं परम् ॥

महापुरुष निश्चय ही शरणागत की रक्षा करते है ऐसे उनके प्रतिज्ञा वाक्य है—

आर्तो वा यदि वा दृप्त परेषा शरणागत । अरि प्राणान् परित्यज्य रक्षितव्य कृतात्मना ॥

भगवान् शीघ्र ही उनकी रक्षा भी करते है—

सकृदेव प्रपन्नाय तवास्मीति च याचते । अभयं सर्वभूतेभ्यो ददाम्येतद्व्रतं मम ॥

यहाँ सभी भूतों को अभय प्रदान करने की शक्ति के कारण वे ब्रह्मा से तृणपर्यन्त सबके स्वामी भी है ऐसा सिद्ध होता है। वे ईश्वर हीं सर्वनियामक है ।

वाल्मीकि रामायण के सुन्दरकाण्ड से उद्धरण देते हुए वेदान्ती श्रीरघुवराचार्यजी ने लिखा है कि सर्वशास्त्रतत्त्वज्ञ आञ्जनेय ने अपने कण्ठस्वर से कहा—

ब्रह्मा स्वयम्भू श्चतुराननो वा रुद्रस्त्रिनेत्रस्त्रिपुरान्तको वा ।
इन्द्रो महेन्द्र सुरनायको वा त्रातुं नशक्ता युधि रामवध्यम्॥ ५।५१।४४

वस्तुत युधि रामवध्यं त्रातु न शक्ता, शरण सम्प्राप्य तु त्रातु शक्ता इति गम्यते ।

इस प्रकार भगवान् राम मे परतत्व का भाव स्पष्ट है। वस्तुत भगवान् शरणागतवत्सल हैं-

विदित सहि धर्मज्ञ शरणागतवत्सल ।

इसलिए विभीषण ने श्रीरामजी के द्वार पर जाकर कहाथा—

निवेदयत मा क्षिप्रं राघवाय महात्मने । सर्वलोकशरण्याय विभीपणमुपस्थितम् ॥

यहाँ सर्वलोकशरण्याय का अर्थ श्रीरघुवराचार्यजीने इस प्रकार किया है—

सर्वलोकशरण्याय सर्वथानालोचितविद्यावृत्तकुलवित्तायुरादिविशेपाशेपलोकशरण्याय इत्यर्थ । इसी भाव की पुष्टि मे गीता मे ही भगवान ने कहा है—

सर्वधर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज । अहं त्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुच ॥ गी १८

यहा "मामेव" मुझको ही प्राप्त कर माया का नाश होगा ऐसा कहा गया है अर्थात् अन्य देवताओ के पास झुकने की जरूरत नही है—

मामेवेत्येवकारेण देवतान्तरप्रपदनस्य मायामन्तरणरूपमोक्षोपयोगित्व नास्तीति तद् व्यवच्छिद्यते। (गीतार्थचन्द्रिका पृ ४०५)

ते एव मदाश्रया सन्त सन्ततमेतां मत्सम्बन्धिनी निरुक्तत्रिगुगमयी मायामनायासेनैव तरन्ति। मत्सायुज्यं प्राप्नुवन्ति। यही पर आचार्य श्रीरघुवराचार्यजी ने पराशर के वाक्य का उद्धरण किया है—

यै स्वधर्मपरैर्नाथ ! नरैराराधितो भवान् । ते तरन्त्यखिलामेता मायामेता विमुक्तये ॥वि पु ५।३०।१६

ये भगवत्प्रपत्तिविरहिणस्ते त्विमा नैव तरन्तीति गम्यते ।

मदाश्रया मदीयेयं माया मदनुकम्पामपहाय अतिदुस्तरेति भगवदाशय ।

इस प्रकार माया का सन्तरण मुक्ति का साधन है ।

गीता का प्रयोजन केवल विरक्त अर्जुन को उत्साहित करके लडाना ही नहीं है। भगवान् कृष्ण, जो अखिल विश्व को अपने अन्दर दिखाते है (गी ११) जो अपने को सब की आत्मा बताते है (गी १०।२०) और जो स्पष्ट कहते है कि मुझसे भिन्न ससार मे कुछ भी नहीं है (७।७) सब लोगो का महान् ईश्वर मे ही हूँ (५।२९) ऐसा कह कर उन्होंने दिव्य ज्ञान का उपदेश दिया है । अर्जुन के मोह प्रसग को सामने रखकर भगवान् कृष्ण ने सारे ससार को गीता का यथार्थ उपदेश देकर अनन्त प्रकार के उलझनो को निश्चित रूप से सुलझाने का एक मात्र सत्य एव श्रेयस्कर उपाय बताया है जिसका अवलम्बन करके प्रत्येक मानव अपने योग्यतानुकूल संसार का व्यवहार यथायोग्य करता हुआ अपना इहलौकिक तथा पारलौकिक नि श्रेयस एक साथ सम्पादन कर सकता है ।

आचार्य श्रीरघुवराचार्यजी ने शब्दों की शास्त्रीय व्युत्पत्ति भी उचित ढंग से की है। जैसे गोविन्द शब्द के विषय मे हरिवंश का उद्धरण देकर लिखा है—

गौरेषा तु यतो वाणी ताञ्च वेदयते भवान् । गोविन्दस्तु ततो देव मुनिभि कथ्यते प्रभु ।।गी च पृ७२
अथवा

नष्टा वै धरणी पूर्वमविन्दन् वै गुहागताम् । गोविन्द इति तेनाहं देवैर्वाग्भिरभिष्टुत ।।

इति स्कान्दोक्त गोपदबोध्य धरणीधारक गा विन्दत इति वा श्रुतिक्षिति गवा रक्षकत्वात् गोविन्दस्तमुक्त्वा वचनेन प्रतिपाद्य तुष्णी वभूव । गी च ७२

गीतार्थचन्द्रिका का विस्तार से विवेचन एक पृथक् शोधकार्य का विषय है। यहाँ हम "स्थाली पुलाकन्यायेन" गीता के १८ अध्यायो के अतिसक्षिप्त मे विचार करते हुए वेदान्ती श्रीरघुवराचार्यजी के विशेष चिन्तन पर प्रकाश डालते है ।

श्रीमद्भगवद्गीता का पहला अध्याय 'विषादयोग' नाम से प्रसिद्ध है। अर्जुन अपने गुरुजनों तथा बन्धुबान्धवो को कुरुक्षेत्र के मैदान मे युद्ध करने के लिए उद्यत देखकर बहुत दु खी है। वह कि कर्त्तव्य विमूढ तथा मोहग्रस्त है। इस अध्याय के प्रारम्भ मे आचार्यश्री रघुवराचार्य ने विभिन्न उपनिषद् के वाक्यो का उद्धरण देकर अपने भाष्य के महत्त्व को दर्शाया है । व्याकरण बिषयक कठिनाइयो पर भी उन्होने प्रकाश डाला है जैसे युधिष्ठिर शब्द की विवेचना करते हुए लिखा है—

युधि सग्रामे स्थिरत्वाद्युधिष्ठिर 'हलदन्तात्सप्तम्या सञ्ज्ञायामित्यलुक्' गवि युधिभ्या स्थिर (पा ८।३।९५) इति षत्वम् । धृतराष्ट्र के इन आततायी पुत्रो को मारकर भी पाप ही लगेगा । इस स्थल पर आततायियो का लक्षण श्रीरघुवराचार्यजी ने किसी पौराणिक ग्रन्थ से उद्धरण कर लिखा है–

अग्निदो गरदश्चैव शस्त्रपाणिर्धनापह । क्षेत्रदारहरश्चैव षडेते ह्याततायिन ।।
सदा पानरता ये च सदा कामरताश्च ये । सदा द्यूतक्रियासक्ता सदाऽसद्वचनप्रिया ।।
सदा पैशून्यसक्ताश्च सदा मासप्रियाअपि । शास्त्रज्ञा अपि लोकेऽस्मिन् तथैते त्वाततायिन ।।
आततायिनमायान्तं हन्यादेवाविचारयन् । नाततायिवधे दोषो हन्तुर्भवति कश्चन ।।

इस प्रकार शत्रु एवं आततायियो को मारने मे कोई भी दोष नही है ऐसा स्पष्टीकरण आचार्य श्रीरघुवराचार्य ने कर दिया है । उन्होने लिखा है–शत्रव सन्त आततायिनोऽपि सन्ति । अत एतेषा वधे नास्ति दोषलेश इत्याह । (गी च पृ ४८)

गीता के द्वितीय अध्याय मे साख्ययोग पर प्रकाश डाला गया है । मोहग्रस्त अर्जुन कृष्ण के पास अपनी अज्ञानता प्रकट करते है । "शिष्यस्तेऽह शाधि मा त्वां प्रपन्नम् ।" कहकर उसने आत्मसमर्पण कर दिया है । तब कृष्ण ने उत्साहपूर्ण बाते कही है। इस शरीर की नश्वरता, पुनर्जन्म का होना तथा आत्मा के नित्यत्व पर प्रकाश डाला गया है। इस अविनाशी नित्य आत्मा को कोई भी नहीं मार सकता है । इसलिए हे अर्जुन ! तुम कर्म करो ।

कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन। मा कर्मफलहेतुर्भूमाते सगोऽस्त्वकर्मणि ।। (गी २।४७)

फिर अन्त मे भगवान् कृष्ण ने कहा कि सम्पूर्ण कामनाओ को त्याग कर ममत्व और अहकार से रहित होकर विना इच्छा के विचरता है, वह परम शान्ति को प्राप्त करता है ।

पण्डित प्रवर श्री रघुवराचार्यजी ने लिखा है कि अर्जुन ने स्वयं ही शिष्यत्व स्वीकार कर के भगवान् को आचार्यत्व प्रदान किया है–"शिष्यस्तेऽह शाधि मा त्वा प्रपन्नम्" इति स्वकण्ठरवेणैव स्वस्मिन् शिष्यत्वं भगवति आचार्यत्वञ्चाङ्गीकृत्य विशुद्धधर्म जिज्ञासा प्रकटीकृता अर्जुनेन ।
(गी च. पृ. ५८)

भगवान् शब्द के विषय मे टीकाकार ने लिखा है—

ज्ञानशक्तिबलैश्वर्यवीर्यतेजास्यशेषत । भगवच्छब्दवान्यानि विना हेयैर्गुणादिभि ॥

फिर आगे लिखते है—

ऐश्वर्यस्य समग्रस्य वीर्यस्य यशस श्रिय । ज्ञानवैराग्ययोश्चैव षण्णा भग इतीरणा ॥

एवं च—

उत्पत्ति प्रलयं चैव भूतानामागति गतिम् । वेत्ति विद्यामविद्याञ्च सवाच्यो भगवानिति ॥गी च.पृ ६०

आत्मा की अमरता पर प्रकाशडालते हुए टीकाकार ने सरल शब्दों मे लिखा है—

य पुरुप एनं स्वेतरसमस्तविजातीयस्वरूपस्वभावमात्मानं हन्तार हननक्रियाया कर्तार वेत्त्यहमस्य हन्तेति जानाति । यश्च अन्य पुरुष एनमुक्तस्वरूपमात्मान हतं हननक्रियाया कर्मभूतं प्रत्यक्षेण हतदेहपातेन आत्मानमेव हतमिति मन्यते तावुभौ न विजानीत । यतोऽय न कमप्यात्मान हन्ति न वाऽपरेण हन्यते । (गीतार्थच पृ १०३) क्षत्रियो को युद्ध मे प्राणत्याग करना श्रेयस्कर है इस विषय मे श्रीरघुवराचार्यजी ने काफी प्रकाश डाला है । (पृ ११७ गीता के तृतीय अध्याय मे कर्मयोग का उपदेश है । भगवान् ने जीवात्मा के स्वरूप पर प्रकोश डालकर समत्वबुद्धि के द्वारा अनासक्तियोग पर विचार किया है । तुम हमेशा कर्म करते रहो–'नियत कुरु कर्मत्वम्'' यह इस अध्याय का मूल उपदेश है । कृष्ण ने अर्जुन से कहा कि अनासक्त भाव से निरन्तर कर्त्तव्य कर्म का आचरण करो क्योकि अनासक्त पुरुप कर्म करता हुआ भी परमात्मा को प्राप्त हो जोता है । उन्होने बतोया कि प्रकृति के गुणो के कारण कर्म होते है लेकिन अहङ्कार से मोहित व्यक्ति "मै कर्ता हूँ" ऐसा मानता है । अपने धर्म के आचरण को करता हुआ मर जाना भी श्रेयस्कर है । लेकिन दूसरे के धर्मको स्वीकार करना भयावह है । इस प्रकार कर्मयोग नामक इस अध्याय मे वेदान्ती श्रीरघुवराचार्यजी ने कर्म के विपय मे सूक्ष्म विचार किया है । ईशावास्योपनिषद् के उद्धरण–"कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीवीषेच्छतं समा" देकर कर्म की महत्ता पर प्रकाश डाला है। (अर्थ चन्द्रिका पृ १९६) मनुस्मृति मे भी कहा गया है–

वेदोदित स्वकं कर्म नित्यं कुर्यादतन्द्रित । तद्धि कुर्वन् यथा शक्ति प्राप्नोति परमा गतिम् ॥

(गीतार्थचन्द्रिका पृ १९६)

चतुर्थ अध्याय मे भगवान् कृष्ण ने ज्ञानकर्मसंन्यासयोग पर प्रकाश डाला है। अर्जुन को रहस्यमय उपदेश देने से पूर्व कृष्ण ने कहा कि तेरे और मेरे अनेक जन्म हो चुके है। तुम उन सबको नही जानते हो परन्तु मै जानता हूँ। भगवान् ने अवतार का प्रयोजन बताते हुए कहा—

यदा यदा हि धर्मस्य ग्लानिर्भवति भारत । अभ्युत्थानमधर्मस्य तदात्मान सृजाम्यहम् ॥ (गी ४।७)

आगे कृष्ण ने कहा कि मुझे जो जैसा देखता भजता है मै भी उसको उसी प्रकार भजता हूँ । इस रहस्य को जानकर ही बुद्धिमान् मनुष्य सब प्रकार से मेरे मार्ग का अनुसरण करते है। कर्मफल की आसक्ति को छोडकर नित्यतृप्त व्यक्ति कर्मो म रत होकर भी कर्म नहीं करता है । भगवान् ने कहा हे अर्जुन! तत्त्वज्ञानी पुरुषो से नम्रता पूर्वक प्रणाम करके निष्कपट भावसे सेवापूर्वक तथा सरलभाव से प्रश्न करके जानो फिर ज्ञान की प्रशंसा करते हुए कहा गया है कि ज्ञानाग्नि सर्वकर्माणि भस्मसात्कुरुतेऽर्जुन । अर्थात् ज्ञानाग्नि के द्वारा सभी कर्म भस्म हो जाते है अर्थात् ज्ञान के द्वारा कर्म का नाश होता है। ज्ञान से ही परम शान्ति मिलती है।

श्रीरघुवराचार्यजी ने यदा यदा हि धर्मस्य की व्याख्या करते हुए वृहदारण्यकोपनिषद् , तथा भागवत के सन्दर्भो को सामने रख कर विवेचन किया है—

नारायणपरो धर्म स च भागवतो मत । ज्ञानपूर्व संभवति जीवाना मोक्षदायक ॥

एवञ्च—

यस्तु विष्णुपरो धर्मो यो वै नारायणेरित । येन विष्णुरमेयात्मा प्रसादमधिगच्छति ।
स एव परमो धर्म प्रसादमधिगच्छति । गी च पृ २५०

साधु का लक्षण बताते हुए टीकाकार ने भागवत का सन्दर्भ सामने रक्खा है—

तितिक्षव कारुणिका सुहृद सर्वदेहिनाम् । अजातशत्रव शान्ता साधव साधुभूषणा ॥
मय्यनन्येन भावेन भक्ति कुर्वन्ति ये दृढाम् । मत्कृतेत्यक्तकर्माणस्त्यक्तस्वजनवान्धवा ॥
मदाश्रया कथामृष्टा शृण्वन्ति कथयन्ति च । तपन्ति विविधास्तापानैतान्मद्गतचेतस ॥
ते एते साधव साध्वि सर्वसङ्गविवर्जिता । भा ३।२५ (गीतार्थच० २५२)

ज्ञान ग्रहण करने के लिए कृष्ण ने अर्जुन से कहा था कि तुम नमस्कार करके झुक कर, सरल प्रश्न करके सेवा पूर्वक तत्त्व को समझो तभी तत्त्वज्ञानी तुझे उपदेश देंगे (गी ४ ३४) इसकी व्याख्या करते हुए श्रीरघुवराचार्यजी ने भागवत से–

ब्रूयु स्निग्धस्य शिष्यस्य गुरवो गुह्यमत्युत । भा १.८

आचार्य देवो भव ( तै०) आचार्यवान् पुरुषो वेद(छा०) एवं "यस्य देवे परागक्तिर्यथा देवे तथा गुरौ । तस्यैते कथिता ह्यर्था प्रकाशन्ते महात्मन ॥ (श्वे० ६।२३)

दण्डवत्प्रणमेद् भूमौ निर्लज्जो गुरुसन्निधौ । शरीरमर्थं प्राणञ्च सद्गुरुभ्यो निवेदयेत् ॥(गी.च.पृ.२८७)

ज्ञान से कर्मो का क्षय होता है इस प्रसग मे व्याख्याकार ने लिखा है—

हे अर्जुन? यथा प्रदीप्तोऽग्निरेकाक्येव सपदि सर्वाण्येधासि अनन्तकाष्ठकूटानि निरवशेष भस्मसात् कुरुते तथैव अयं ज्ञानरूपोऽग्नि सर्वकर्माणि प्रारब्धेतराणि भस्मसात् कुरुते। (गी च २९०)

गीता के पाँचवे अध्याय मे कर्म संन्यास योग पर विचार किया गया है। कर्मज्ञान के सयोग से ही संन्यास का रूप लेकर परम पवित्र अर्थात् जन्ममरण के कारणत्व को त्यागा जा सकता है। वस्तुत जो न किसी से द्वेष और न किसी से आकांक्षा करता है वह संन्यासी सदा जानने योग्य है। क्योकि वह बन्धन से मुक्त हो जाता है । निष्काम कर्म से युक्त जीवात्मा आत्मा से ही विशुद्ध होकर परमात्मा का अनुभव करता है। योगी कर्म के फलो को त्याग करभगवत्प्राप्तिरूप शान्ति को प्राप्त होता है और कर्मफल को चाहने वाला बन्धन मे फंसता है। पण्डित समदर्शी होते है अन्त मे कृष्ण ने कहा—

भोक्तार यज्ञतपसा सर्वलोकमहेश्वरम् । सुहृदं सर्वभूताना ज्ञात्वा मा शान्तिमृच्छति ॥ ५।२९

इस अध्याय मे अर्थचन्द्रिकाकार जी ने समुचित व्याख्या करते हुए अन्त मे इस श्लोक के विषय मे कहा है—

प्रोक्तयोगयुक्तो नरो मा यज्ञतपसा भोक्तार यज्ञदानतपोभि समाराध्यं सर्वलोकमहेश्वर सर्वेषा ब्रह्मरुद्रेन्द्रादीना लोकाना महेश्वर महासमर्थं नियन्तार, पतिं पतीना परमं महेश्वरम् (श्वे०) इति श्रुते.। ब्रह्मादिपिपीलिकान्ताना स्वशरीरभूताना सुहृत् इति ज्ञात्वा शान्तिमृच्छति नित्यसुखरूपा शान्ति-

माप्नोति। गी च ३३० गीता के छठे अध्याय मे आत्मसयम योग है। शङ्कराचार्य ने इस अध्याय का नाम "ध्यान योग" रक्खा है। आनन्दभाष्यकार ने इस अध्याय का नाम "अभ्यासयोग" कहा है। इस अध्याय के प्रारम्भ मे ही भगवान् कृष्ण ने अर्जुन से कहा है—हे अर्जुन! जो पुरुष कर्म के फल को न चाहता हुआ करने योग्य अर्थात् यज्ञ, तप, दान आदि शुभ कर्मो का यथाविधि अनुष्ठान करता है वह सन्यासी है और वही योगी है। गृहस्थी मे रहकर भी साधन के द्वारा मनुष्य संन्यासी और योगी हो सकता है। अपना उद्धार मनुष्य स्वयं ही करे। आत्मा ही अपनो बन्धु है और आत्मा ही शत्रु अगर आत्मा के द्वारा मन और इन्द्रियो को जीत लिया जाता है तो वह आत्मा मित्र या बन्धु है। जो जीवात्मा मन सहित इन्द्रियो और शरीर को नही जीत सकता वह आप ही अपना शत्रु है। अन्त मे कहा गया है कि सम्पूर्ण निष्काम कर्म करते हुए योगियो मे भी जो श्रद्धावान् योगी मुझ मे लगे हुए अन्तरात्मा से निरन्तर मेरा भजन करता है, वह मुझे परम श्रेष्ठतया मान्य है। इस अध्याय की विवेचना मे भी आचार्य श्रीरघुवराचार्यजी ने अपनी विद्वत्ता पूर्ण व्याख्या की है। अन्त मे उन्होने लिखा है—यो योगी मा सर्वेश्वरमद्गतेन प्रीत्याधिक्यान्मदेकप्रवणेनान्तरात्मना मनसा श्रद्धावान् मत्प्राप्तिविषयकत्वरावान् सन् मामोखिलदोष प्रतिभटानन्तकल्याणगुणोदधि भजत उपास्ते। स सर्वेषा योगिना सर्वेभ्यो प्रागभिहितेभ्यो मे मम युक्ततम श्रेष्ठतमो मतोऽभिमत। (गी च ३८१)

गीता के सप्तम अध्याय 'विज्ञानयोग' है। इस अध्याय मे व्याख्याकार ने 'अहं कृत्स्नस्य जगत प्रभव प्रलयस्तथा" गी ७।६) की व्याख्या मे—'यस्य पृथिवी शरीरम्' (बृ,३।८।२२) यस्य विज्ञानं शरीरम् (बृ ३।८।३) जगत्सर्वं शरीरन्ते (वा रा, यु), सरित्समुद्राश्च हरे शरीरम् (भाग) इत्याद्यास्ता प्रकृति पुरुषयो महापुरुषस्य शरीरत्वमुपदिशन्ति।

परमात्मा च सर्वेषामाधार परमेश्वर। विष्णुनामा स वेदेषु वेदान्तेषु च गीयते॥ (वि पु ६।४।३१)

इत्यादि उद्धरण देकर सर्वोत्कृष्ट व्याख्या की है। अक्षर ब्रह्मयोग नामक अष्टम अध्याय मे व्याख्याकार श्रीरघुवराचार्यजीने—

सर्वभूतानि कौन्तेय प्रकृति यान्ति मामिकाम्। (गी च ४९२) की व्याख्या विस्तार से की है। फिर गीता के—

अन्यन्याश्चिन्तयन्तो मा ये जना पर्युपासते। तेषा नित्याभियुक्तोर्ना योगक्षेमं वहाम्यहम् ॥(गी ९।२२)

इस श्लोक की व्याख्या करते हुए उन्होंने लिखा है—

नास्ति मदन्य उपासनालम्बन फलविशेपो वा येषा तेऽनन्या मय्येव निविष्टहृदया मामखिलहेयप्रत्यनीकादिव्यकल्याणगुणाकर परात्पर चिन्तयन्त स्वकीयध्यानविषयीकुर्वन्तो मनोवाक् कायै सर्वकालमुपासते। (गीतार्थच पृ ५१२)

दशम अध्याय के "न मे पिदु सुरगणा" (गिता १०।२) की व्याख्या करते हुए लिखते हैं कि देवाना महर्षीणा च सर्वश सर्वप्रकारेणादिकारणभूत सर्वस्य अहमेव श्रष्टा। अतो मत्कार्यभूतैर्देवर्षिमनुष्यै अहं कारणभूतो न कथमपि ज्ञानविषय इति भाव (गीतार्थच पृ ५३५)

ग्यारहवे अध्याय के—

पश्यामि देवाॅस्तव देव देहे सर्वास्तथा भूतविशेषसंघान्।
ब्रह्माणमीशं कमलासनस्थमृषीश्च सर्वानुरगाश्च दिव्यान्॥ (गीता ११।१५)

इस श्लोक की व्याख्या मे—

विष्णुं समाश्रितो ब्रह्मा ब्रह्मणोङ्कगतो हर । हरस्याङ्गविशेषेषु देवा सर्वेऽपि सस्थिता ॥(पद्मपुराण) जगत्सर्वं शरीर ते स्थैर्य ते वसुधातलम् । इत्यादि उद्धरणपूर्वक विवेचन किया है । गीतार्थच ५७६)

गीता के बारहवा अध्याय 'भक्तियोग' है । इस अध्याय की व्याख्या करते हुए लिखा है कि परमश्रद्धापूर्वक एकाग्रचित से भगवद्ध्यान करनेवाला उत्तम है ।

श्रद्दधाना मत्परमा भक्तास्तेऽतीव मे प्रिया । (गि च ६४७) की व्याख्या भी बडी अच्छी है ।

गिता के त्रयोदश अध्याय मे क्षेत्र और क्षेत्रज्ञ पर काफी विवेचन है । आनन्दभाष्यकार तथा अर्थचन्द्रिकाकार ने युक्ति तथा शास्त्र पूर्वक सर्वश्रेष्ठता प्रतिपादन किया है ।

गीता के चौदहवा अध्याय "गुणत्रयविभागयोग" है । अर्थ चन्द्रिका कारने इसकी व्याख्या अन्यसभी टीकाकारो के अपेक्षा अतिउत्तम की है ।

उत्तम पुरुषस्त्वन्य परमात्मेत्युदाहृत । यो लोकत्रयमाविश्य विभर्त्यव्यय ईश्वर ॥(गिता. १५।१७) की व्याख्या मे—

य सर्वभूतान्तरात्मा (रा उ ता) य परमात्मा (रा उ ६) य ईशोऽस्य जगतो नित्यमेव नान्यो हेतुर्विद्यते ईशनाय । (श्वे० ६।१७) इत्यादि प्रवलशास्त्र प्रमाणो द्वारा पुरुषोत्तमयोग नामक इस अध्याय का विवेचन बहुत ही समुचित ढंग से हुआ है । (द्रष्टव्यगीतार्थच० ७४७)

दैवासुरसपद्विभागयोग नामक अध्याय मे आचार्य श्रीरघुवराचार्य ने दैवी सम्पत् और आसुरी सम्पत् पर विचार किया है । आसुरी भाव वाले पुन पुन जन्म बन्धन मे पडते है एवं दैवी सम्पत् वाला व्यक्ति परमगति को प्राप्त करता है । जो वही विशेष रूप से द्रष्टव्य है ।

गीता का सत्रहवा अध्याय "श्रद्धात्रय विभागयोग" है । इसमे सात्विकी राजसी एवं तामसी श्रद्धा पर विचार किया गया है । इस अध्याय के श्रीरघुवरीटीका ने विषय विवेचन मे चार चाद लगा दिये है जो वही द्रष्टव्य है ।

गीता का अन्तिम अध्याय "मोक्ष सन्यास योग" है । गीता का अन्तिम अध्याय बहुत ही महत्त्वपूर्ण है । आचार्यप्रवर श्रीरघुवराचार्यजी ने इस अध्याय के विभिन्न श्लोकों का विवेचन सुन्दर ढङ्ग से किया है । श्रीरघुवरी टीकाकारने—

"सर्वं कर्म फलत्यागं प्रोहुस्त्यागं विचक्षणा ।" (गी १८ २) की बडी सुन्दर व्याख्या की है—

विचक्षणा कर्मयोगनिष्णातास्तु सर्वकर्मफलत्यागं सर्वेंषा नित्य नैमित्तिककाम्यकर्मणा फलस्य त्याग सर्वाणि कर्माण्यनुतिष्ठन्नपि भगवदाशयैव केवलं कर्मानुतिष्ठामि नास्य कर्मण फलमाकाङ्क्षे इति भावनया फलपरित्याग तमेव त्यागपदार्थ प्राहु । (गी च ८०९)

ईश्वर सर्वभूताना हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति । भ्रामयन् सर्वभूतानि यन्त्रारूढानि मायया ॥ गी १८।६१)

इसकी व्याख्या इस प्रकार है—

हे अजुन! ईश्वर सर्वैश्वर्यशाली सर्वनियामक परमात्मा श्रीराम यन्त्रारूढानि करणकलेवर-समुदायरूपे प्राकृते यन्त्रवद्यन्त्र आरूढानि सर्वभूतानि सत्वादिगुणमय्या प्राकृतकार्यजनन्या स्वाश्रिततया मायया भ्रामयन् सर्वकर्मसु प्रवर्तयन् सर्वभूताना हृद्देशे तिष्ठति । (गीतार्थ च. पृ ८७८)

इस प्रकार गीतार्थचन्द्रिका–श्रीरघुवरीटीका गीता के ऊपर अद्भुत प्रकाश डालती है। विविध-शास्त्रों के ज्ञाता पण्डितप्रकाण्ड महामहोपाध्याय श्रीरघुवराचार्यजी का योगदान निश्चय ही श्लाघनीय है। इस टीका से राम और कृष्ण का ऐक्यभाव भी स्पष्ट हो जाता है।

अपनी व्याख्या के प्रसग मे याज्ञवल्क्य स्मृति, वृहद् ब्रह्म सहिता, भागवत श्वेताश्वतरोपनिषद् मुण्डकोपनिषद् छान्दोग्योपनिषद् महाभारत बराहपुराण, पाणिनिसूत्र, जैमिनिसूत्र धर्मशास्त्र नीतिशास्त्र, ब्रह्मसूत्र शाङ्करभाष्य, विष्णुपुराण वृहद्ब्रह्म सहिता, वायुपुराण, यजुर्वेद, मनुस्मृति, श्रीराघवेन्द्रमङ्गलमाला, आनन्दभाष्य सात्यकारिका कठरुसंहिता, ईशावास्योपनिषद्, पञ्चरात्र, वाल्मीकि रामायण, वेदान्तचिन्तामणि, वाल्मीकिसहिता तैत्तिरीयोपनिषद् महोपनिषद् तथैव योगसूत्र मानवधर्म शास्त्र वसिष्ठस्मृति पद्मपुराण एव पूर्वाचार्यो तथा अन्यान्य शास्त्रीयग्रन्थो के उद्धरण के साथ जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्य रघुवराचार्यजी ने विषय की पुष्टि की है। वस्तुत आनन्दभाष्य के ऊपर गीतार्थचन्द्रिका अपूर्व व्याख्या ग्रन्थ हे।

ग्रन्थ के अन्त मे श्रीरघुवराचार्यजी ने लिखा है—

यो भक्तिवर्त्मसुखदं परिपातुकामस्त्रय्यन्तसारमवनौ प्रथयाञ्चकार।
गीतात्मकं निजजनोद्धरणैकबीज, तस्मै नमो भगवते मधुसूदनाय ॥

इति श्रीभगवद्रामानन्दान्वयप्रतिष्ठितश्रीमदनुभवानन्दस्वामिद्वारकेण सर्वतन्त्रस्वतन्त्रेण जगद्विजयिना महामहोपाध्याय ब्रह्मवित्स्वामि श्रीरघुवराचार्येण विरचितायां श्रीमद्भगवद्गीतार्थचन्द्रिका टीकाया मष्टादशोऽध्याय ।

इस प्रकार गीतार्थचन्द्रिका के प्रकाशन से गीता के गभीरविषयो पर प्रकाश पडा है अत जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्य श्री रघुवराचार्यजी इस अथक प्रयास के कारण स्तुत्य एवं वन्दनीय है।

यतिश्रेष्ठाय विज्ञाय श्रीमद्रघुवराय ते। समर्प्यतेऽत्र वाक्पुष्पमुमारमणशर्मणा ॥



# ज्ञान तत्त्व विचार

(भाग १)

[ले० वैदेहीकान्तशरण]

## चार्वाक दर्शन

"चैतन्य विशिष्ट देहैव आत्मा"

चैतन्य हमारे शरीर (भूत चतुष्टय=पृथिवी–अप–तेज वायु) का ही गुण विशेष है। चैतन्य युक्त शरीर का ही नाम आत्मा है। आत्मा और शरीर मे तादात्म्य है। मै मोटा हूँ, मैं दुवला हूँ, मैं लम्वा हूँ, मै कालो हूँ, मै काना हूँ आदि व्यवहार और अनुभूति से शरीर ही चेतन एवं ज्ञान है। चैतन्य की उत्पत्ति भौतिक तत्त्वो से होती है–'किण्वादिभ्य मदशक्तिवत्।" शरीर मे चैतन्य गुण का अविर्भाव होता है। आत्मा नामक कोई चेनन पदार्थ नही है। चैतन्य आकस्मिक गुण है।

## जैनदर्शन

चैतन्य ही प्रत्येक जीव का स्वरूप है–"चेतन लक्षणोजीव ।" चैतन्य आकस्मिक वा आगत गुण नही प्रत्युत स्वरुप और स्वाभाविक लक्षण है । जिस प्रकार सूर्य का प्रकाश अन्य को और सूर्य को भी प्रकाशित करता है। उसी प्रकार आत्मा वा चैतन्य अपने को एव अन्य विषय वस्तुओ को भी प्रकाशित करता है अत 'ज्ञानं स्वपरभासी' कहा गया है । जिस प्रकार सूर्य किसी आवरण के कारण प्रकाश नही दे सकता, उसी प्रकार आत्मा भी बन्धन मे पड जाने के कारण अनन्त ज्ञान का प्रसार नही कर सकता । जब बन्धन नाश हो जाता है, तब आत्मा अनन्त ज्ञानमय हो जाता है। अनन्त ज्ञान की शक्ति जीव मे है किन्तु बाधाओ के रहने से जीव सर्वज्ञ नही हो सकता ।

ज्ञान के पाँच भेद है– १ मति, २ श्रुत, ३ अवधि, ४ मन पर्यय, ५ केवल (मति श्रुतावधिमन पर्यय केवलानि ज्ञानम् तत्त्वार्थ सूत्रम् ११९) ।

इन्द्रिय और मन की सहायता से प्राप्त ज्ञान मतिज्ञान है । मतिज्ञान के अन्तर्गत प्रत्यक्ष अनुमान, स्मृति एवं प्रत्यभिज्ञा आते है ।

मतिज्ञान के आधार पर अन्य पदार्थो का ज्ञान श्रुतज्ञान है. सर्वज्ञ तीर्थङ्करो के उपदेश सर्व श्रेष्ठ श्रुत ज्ञान है ।

सीमित वस्तुओ का वह ज्ञान जिसके द्वारा व्यक्ति अत्यन्त दूरस्थ सूक्ष्म तथा अस्पष्ट द्रव्यो को जान लेता है 'अवधिज्ञान' है। मनुष्य जब अपने कर्मो को अशत नष्ट कर लेता है तब इस प्रकार का ज्ञान होता है ।

'मन पर्यय' उस ज्ञान को कहते है, जिसके द्वारा व्यक्ति दूसरे व्यक्ति के भूत और वर्तमान विचारो को जान जाता है ।

'केवल ज्ञान' केवल मुक्त जीवो को ही प्राप्त होता है । इसके द्वारा भूत वर्तमान तथा भविष्य का ज्ञान होता है ।

इनमे अन्तिम (केवल ज्ञान) को छोडकर शेप प्रथम चारों (मति, श्रुत, अवधि, मन पर्यय) मे आशिक सत्यता ही रहती है ।

## बौद्ध दर्शन

बौद्ध दर्शन के अनुसार मनुष्य पाँच प्रकार के परिवर्तनशील (अनित्य) तत्त्वो का सग्रह (एकत्र स्थिति) है, जिसे पञ्च स्कन्ध कहते है—

प्रथम स्कन्ध है–'रूप' । अनुष्य के आकार, रग आदि इसके अन्तर्गत आते है ।

द्वितीय स्कन्ध है–'वेदना' । सुख, दु ख, विषाद के बोध इसके अन्तर्गत आते है ।

तृतीय स्कन्ध है–'संज्ञा' । नानाविध ज्ञान इसके अन्तर्गत आते है ।

चतुर्थस्कन्ध है–'संस्कार' । पूर्व कर्मो के कारण जो प्रवृत्तिया उत्पन्न होती हैं, उन्हे ही सस्कार कहते है ।

पञ्चम स्कन्ध है–'विज्ञान' । चेतना को विज्ञान कहते है । गौतम बुद्ध दार्शनिक प्रश्न पूछे जाने पर मौन हो जाते थे । अत इनके अनुयायियों मे दो मत हो गये–एक मत का नाम

प्रतीतिवाद है। जिसके अनुसार हमे केवल उन्ही विषयो का निश्चित ज्ञान मिलता है जो अनुभव गोचर तथा दृष्टफल हो। अप्रत्यक्ष विषय का ज्ञान असभव है। दूसरे मत का नाम अतीन्द्रियवाद या रहस्यवाद है। जिसके अनुसार अलौकिक विषयों की अनुभूति केवल प्रज्ञाशील व्यक्तियो को ही होती है। इनका ज्ञान तार्किक युक्ति द्वारा नही हो सकता। प्रज्ञा ही चरम तत्त्वहै

## शून्यवाद

ज्ञाता, ज्ञेय तथा ज्ञान परस्पर आश्रित है। एक का अस्तित्व शेष दोनो पर निर्भर होता है। अत यदि एक असत्य हो तो शेष दोनो भी असत्य सिद्ध होंगे। जब हम किसी रस्सी को साँप समझ लेते है, तो वहाँ साँप का अस्तित्व बिल्कुल असत्य है। ज्ञातवस्तु (सर्प) यदि असत्य है तो ज्ञाता और ज्ञान भी असत्य है। इस दृष्टान्त के द्वारा यह प्रतीत होता है कि स्वप्न जगत् की तरह ज्ञाता, ज्ञान तथा ज्ञेय सभी असत्य है। इस प्रकार आभ्यन्तर या बाह्य किसी भी प्रकार की सत्ता नही है। ससार बिल्कुल शून्य है।

प्रत्यक्ष जगत के परे पारमार्थिक सत्ता अवश्य है। लेकिन वह अवर्णनीय है। उसके सम्बन्ध मे कुछ भी नही कहा जा सकता कि वह मानसिक है या बाह्य। साधारण लौकिक विचारो द्वारा अवर्णनीय होने के कारण उसे शून्य कहते है। बुद्धि के द्वारा वस्तुओं के स्वभाव का पता नही लग सकता। जो सत्य है, वह निरपेक्ष है। वह अपने अस्तित्व के लिये किसी वस्तु पर निर्भर नही हो सकता। किन्तु साधारणत हम जितने वस्तुओ को जानते है वे किसी न किसी वस्तु पर अवश्य निर्भर रहते है। अत य सत्य नही समझे जा सकते लेकिन इन्हे असत्य भी नहीं माना जा सकता है। ये यदि आकाश कुसुम की तरह बिल्कुल असत्य होती तो इनका अस्तित्व प्रत्यक्ष नही होता। लेकिन वैसी बात नही है। आकाश कुसुम की तरह ये बिल्कुल अप्रत्यक्ष नही है। तो क्या हम कह सकते है कि ये सत्य और असत्य दोनो है? या यह कह सकते है कि ये न तो सत्य है और न असत्य? ऐसा कहना तो बिल्कुल विरुद्ध होगा। वस्तुओ का स्वरूप इन चार कोटियो से रहित होने के कारण शून्य कहा जाता है। सत्य दो प्रकार के है—१ सवृति सत्य और २ पारमार्थिक सत्य। इसे शङ्कराचार्य के व्यवहारिक सत्ता और पारमार्थिक सत्ता का रूप माना जा सकता है।

## योगाचार (विज्ञानवाद)

विज्ञानवाद के अनुसार चित्त ही एक मात्र सत्ता है। हमारा शरीर तथा अन्यान्य पदार्थ जो मन के बहिर्गत मालूम पडते है, वे सभी हमारे मन के अन्तर्गत है। बाह्यवस्तुओ का अस्तित्व नही है। वे सभी मानसिक प्रत्यय मात्र है। जिस प्रकार स्वप्न या मतिभ्रम की अवस्था मे हम वस्तुओ को बाह्य समझते है। यद्यपि वे मन के अन्तर्गत ही रहती है, उसी प्रकार साधारण मानसिक अवस्थाओ मे भी जो पदार्थ बाह्य प्रतीत होते है, वे भी विज्ञानमात्र है। चूंकि किसी वस्तु मे तथा तत्सम्बन्धी ज्ञान मे भेद नही किया जा सकता है। इसलिये बाह्यवस्तु का अस्तित्व बिल्कुल असिद्ध है। नीले रग मे तथा नीलेरग के ज्ञान मे कोई अन्तर नही है। क्योकि दोनो का पृथक अस्तित्व नही है। यथार्थत दोनो एक ही है। उन्हे दो समझना भ्रम है। दृष्टि विकार के कारण कोई व्यक्ति चन्द्रमा को दो देख सकता है। किन्तु इसका अर्थ यह नही कि चन्द्रमा दो है। किसी वस्तु का ज्ञान ज्ञान के बिना नही हो सकता। अत यह किसी भी प्रकार प्रमाणित नही किया जा सकता कि ज्ञान से भिन्न वस्तु का कोई अस्तित्व भी है।

## सौतान्त्रिक (बाह्यानुमेयवाद)

सौतान्त्रिक चित्त तथा बाह्यजगत दोनो को ही मानते है। यदि बाह्य वस्तुओ के अस्तित्व को नही माना जाय तो बाह्य वस्तुओ की प्रतीति कैसे होती है—इमका प्रतिपादन नही किया जा सकता। जिसने बाह्य वस्तु को कभी प्रत्यक्ष नही देखा है वह यह नही कह सकता कि भ्रमवश अपनी मानसिक अवस्था ही बाह्य वस्तु के सदृश प्रतीत होती है। उसके लिये 'बाह्यवस्तु के सदृश' यह कहना उसी तरह अर्थहीन है, जिस प्रकार वन्ध्या पुत्र। विज्ञानवाद के अनुसार बाह्य वस्तु की कोई सत्ता ही नही है। अत बाह्यत्व का न तो कोई ज्ञान हो सकता है और न उसके साथ किसी की तुलना की जा सकती है। यह सत्य है कि वस्तु के वर्तमान रहने पर ही उसका प्रत्यक्ष होता है। किन्तु वस्तु और उसका ज्ञान समकालीन है, इसलिये अभिन्न है—यह युक्ति सत्य नहीं है। हमे जब घट का प्रत्यक्ष होता है तब घट हमारे बाहर है और ज्ञान हमारे अन्दर है—इसका स्पष्ट अनुभव होता है। अत वस्तु को ज्ञान से भिन्न मानना चाहिए। यदि घट मे और मुझ मे कोई भेद नही होता तो मै कहता कि 'मै ही घट हूँ।' यदि बाह्य वस्तुओ का कोई अस्तित्व नही होता तो 'घटज्ञान' तथा 'पटज्ञान' मे भी कोई भेद नही होता। घट और पट यदि केवल ज्ञान है तो दोनो एक है। लेकिन 'घटज्ञान' और 'पटज्ञान' को हम एक नही मानते है। इससे स्पष्ट है कि दोनो मे वस्तु सम्बन्धी भेद अवश्य है।

हम अपनी ही इच्छानुसार जहाँ कही किसी वस्तु को नही देख सकते है। इससे भी प्रतीत होता है कि ज्ञान केवल हमारे मन पर निर्भर नही है। ज्ञान के चार प्रकार के कारण या प्रत्यय होते है—१ आलम्बन, २ समनन्तर, ३ अधिपति और ४ सहकारी प्रत्यय—

१. घटादि बाह्य विषय का ज्ञान का आवलम्बन कारण है। क्योकि ज्ञानका आकार उसीसे उत्पन्न होता है।

२ ज्ञान के अव्यवहित पूर्ववर्ती मानसिक अवस्था मे ज्ञान मे चेतना आती है। इसलिये इसका नाम समनन्तर प्रत्यय है।

३ विषय और पूर्ववर्ती ज्ञान के रहने पर भी बिना इन्द्रिय के बाह्य ज्ञान नही हो सकता है। किसी विषय का ज्ञान रूप–रस–गन्ध–स्पर्शादि किसी प्रकार का ज्ञान होगा वह इन्द्रिय पर निर्भर है। अत इन्द्रियो का ज्ञान का अधिपति प्रत्यक्ष या नियामक कारण कहा जाता है।

४. इनके अतिरिक्त आलोक, आवश्यक दूरत्व, आकार आदि सहायक कारणो का होना भी ज्ञान होने के लिये आवश्यक है। इन्हे सहकारी कारण कहते है।

इन चार प्रकार के कारणो के सयोग से ही किसी वस्तु का ज्ञान होना सम्भव है। अत ज्ञान का आकार ज्ञात वस्तुओ के अनुसार ही होता है। हम प्रत्यक्ष वस्तुओ के जो आकार देखते है वे ज्ञान के आकार है और वे मन ही मे है। बाह्य वस्तु का ज्ञान वस्तु जनित मानसिक आकारो से अनुमान के द्वारा प्राप्त होता है। अत इसे बाह्यानुमेयवाद कहते है।

## वैभाषिक (बाह्यप्रत्यक्षवाद)

सौतान्त्रिको के समान वैभाषिक भी चित्त तथा बाह्यवस्तुओ के अस्तित्व को मानते है। परन्तु वे कहते है कि वस्तुओ का ज्ञान प्रत्यक्ष को छोडकर अन्य किसी उपाय से नही हो सकता। यह सत्य है कि हम धूआ देखकर हम आग का अनुमान करते है। किन्तु यह इसलिये संभव

होता है कि अतीत मे हमने आग और धूआ को एक साथ देखा है। जिसने इन दोनो को साथ साथ कभी नही देखा वह धूआ देखकर आग का अनुमान नही कर सकता। यदि बाह्य वस्तुओ का प्रत्यक्ष कभी भी नही हुआ रहे तो केवल मानसिक प्रतिरूपो के आधार पर उनका अस्तित्व सिद्ध नही हो सकता। जिसने कभी कोई बाह्यवस्तु नही देखा है, वह यह नहीं समझ सकता कि कोई मानसिक अवस्था किसी बाह्य वस्तु का प्रतिरूप है। प्रत्युत वह तो यह समझेगा कि मानसिक अवस्था ही मौलिक और स्वतन्त्र सत्ता है। उसका अस्तित्व किसी बाह्यवस्तु पर निर्भर नही है। अत यातो हमे विज्ञानवाद को स्वीकार करना होगा या यह मानना होगाकि बाह्यवस्तुओं का प्रत्यक्ष ज्ञान ही सम्भव है।

## वैशेषिक दर्शन

ज्ञान या चैतन्य का अधिकरण (आधार) आत्मा है। बुद्धि का अर्थ है ज्ञान–"सर्वव्यवहारहेतुर्ज्ञानं बुद्धि–त स।" "व्यवहार शब्द प्रयोग ज्ञान बिना शब्दप्रयोगासम्भवाच्छब्द प्रयोगरूपव्यवहारहेतुत्वं ज्ञानस्य लक्षणम्–न्यो बो०।" 'जानामीत्यनुव्यवसायगम्य ज्ञानत्वमेव लक्षणम्–त स दी।" अर्थात् बुद्धि का साधारण धर्म है–'ज्ञानत्व'। जब हम घट पट देखते है तब 'अय पट' ऐसा ज्ञान 'व्यवसाय' कहलाता है। जब हम यह भी अनुभव करते है कि हमे घट का ज्ञान प्राप्त हो रहा है। (घटमहं जानामि) तब ऐसे ज्ञान को अनुव्यवसाय कहते है। व्यवसायात्मक ज्ञान बहिर्मुख होता है और अनुव्यवसायात्मकज्ञान अन्तर्मुख। व्यवसाय और अनुव्यवसाय की सामान्य जाति है 'ज्ञानत्व'। वह ज्ञानत्व जिसमे हो वही बुद्धि है। प्रशस्तपादाचार्य ने वैशेषिक सूत्र के भाष्य मे लिखा है–"बुद्धिरुपलब्धिर्ज्ञानं प्रत्यय इति पर्याय" अर्थात् बुद्धि, उपलब्धि, ज्ञान और प्रत्यय ये सभी पर्याय (एक ही वस्तु के नाम) है। ऐसा उन्होने साख्य मत के खण्डन के उद्देश्य से कहा है। क्योकि साख्य मत म इनमे भेद है। 'महतत्त्व नाम का अन्त करण विशेष जो सत्त्व–रज–तम रूप को प्रथम परिणाम है उसका नाम है 'बुद्धि' उस बुद्धि के विषयाकार प्रतीति या परिणाम 'घट है' का नाम है 'ज्ञान'। दर्पण के समान निर्मल बुद्धि मे वर्तमान ज्ञान से चैतन्य शक्ति रूप पुरुष का भेदज्ञान न होने से पुरुष (आत्मा) मे ज्ञानाश्रय होने के अभिमान को 'उपलब्धि' कहते है।" इस साख्यमत का खण्डन वैशेषिक भाष्यकार ने इन्हे पर्याय बतलाकर किया है। सप्तपदार्थी मे शिवादित्य ने कहा है "आत्माश्रय प्रकाशो बुद्धि'। बुद्धि प्रकाश रूप है और वह आत्माश्रित है। इस लक्षण मे सूर्य या दीप का प्रकाश नही आ सकता। 'बुद्धिरुपलब्धिर्ज्ञान प्रत्यय इत्यादिभि पर्याय शब्दैर्याऽभिधीयते सा बुद्धि। अर्थ प्रकाशो वा बुद्धि ॥त.भा॥"

## सांख्य दर्शन

पुरुष चेतन है। चैतन्य इसका आगन्तुक गुण नहीं प्रत्युत स्वरूप ही है। पुरुष का चैतन्य प्रकाश महत् के सत्त्वगुण पर पडता है। अत महत् भी चेतन मालूम पडता है। इसी के साथ चिन्तन का भी प्रादुर्भाव होता है। अत महत् को बुद्धि भी कहते है। वही जगत् की सृष्टिकारिणी बुद्धि है। बुद्धि का रूपान्तर अहकार मे होता है। पुरुष शरीर इन्द्रिय मन और बुद्धि से भिन्न है। पुरुष वह शुद्ध चैतन्य स्वरूप है जो सर्वदा ज्ञाता के रूप मे रहता है, कभी ज्ञान का विषय नहीं हो सकता। यह चैतन्य का आधारभूत द्रव्य नही प्रत्युत स्वत चैतन्य स्वरूप है। चैतन्य इसका गुण नही स्वभाव है।' वह केवल द्रष्टा है जो प्रकृति की परिधि से परे औरशुद्ध

चैतन्य स्वरूप है। उसके ज्ञान का प्रकाश सर्वदा बना रहता है। ज्ञान के विषय बदलते रहते हैं, परन्तु आत्मा या चैतन्य का प्रकाश स्थिर रहता है वह नही बदलता। सृष्टि के क्रम मे सर्व प्रथम बुद्धि का प्रादुर्भाव होता है। बुद्धि प्रकृति का प्रथम विकार है। बुद्धि के विशेष कार्य है निश्चय और अवधारण। बुद्धि के द्वारा ही ज्ञाता और ज्ञेय पदार्थो का भेद विदित होता है। बुद्धि के द्वारा ही हम किसी विषय के सम्बन्ध मे निर्णय करते है। सत्त्वगुण के आधिक्य से बुद्धि का उदय होता है। बुद्धि का स्वभाविक धर्म है स्वत अपने को तथा दूसरी वस्तुओ को प्रकाशित करना। जब बुद्धि मे सत्त्व की अधिक वृद्धि होती है, तब उस सात्त्विक बुद्धि के फल होते है–धर्म, ज्ञान, वैराग्य और ऐश्वर्य। जब तमस् का परिणाम बढ जाता है, तब उस तामस बुद्धि से अधर्म अज्ञान, आशक्ति और अशक्ति की उत्पत्ति होती है। बुद्धि पुरुष (आत्मा) से भिन्न है। क्योकि पुरुष समस्त भौतिक द्रव्यो और गुणो से परे है। परन्तु जीवात्माओ के जो ज्ञानादिक व्यापार होते है, उनका आधार यही बुद्धि है। इसमे सत्त्व अधिक होने के कारण आत्मा के चैतन्य को प्रतिविम्बितकर उससे स्वय प्रकाशयुक्त हो जाती है। इन्द्रियो और मन का व्यापार बुद्धि के निमित्त होता है और बुद्धि का व्यापार आत्मा के निमित्त होता है। बुद्धि की सहायता से पुरुष अपना और प्रकृति का भेद समझकर अपने यथार्थ स्वरूप की विवेचना कर सकता है।

## योगदर्शन

जीव स्वभावत चैतन्य स्वरूप है। यह अज्ञान के कारण चित्त के साथ अपना तादात्म्य कल्पित कर लेता है और भ्रमवश अपने को चित्त समझने लगता है। चित्त प्रकृति का प्रथम विकार है। चित्त स्वभावत जड है, परन्तु आत्मा के निकटतम सम्पर्क मे रहने के कारण वह आत्मा के प्रकाश से प्रकाशित हो उठता है। निर्मल होने के कारण उस पर आत्मा का प्रतिबिम्ब पड़ता है, जिससे उसमे चैतन्य का अभास आजाता है। चित्त की वृत्तियॉ पॉच प्रकार की होती है १. प्रमाण (सत्यज्ञान), २ विपर्यय (मिथ्याज्ञान), ३ विकल्प (कल्पना), ४ निद्रा (सुषुप्ति) और ५ स्मृति।

प्रमाण (सत्यज्ञान) तीन प्रकार के होते है–प्रत्यक्ष, अनुमान और शब्द। विपर्यय (मिथ्या ज्ञान) विषयो के सम्बन्ध मे भ्रम को कहते है। विकल्प का अर्थ है वह शब्द जनितवृत्ति जिसका सम्बन्ध वस्तुस्थिति से न हो। जैसे 'आकाश कुसुम' शब्द से अर्थ बोध होता है, परन्तु इस बोध के अनुरूप कोई वस्तु नही है। निद्रा वह चित्तवृति है जिसमे तमोगुण का प्रधान रहता है, जिसके कारण जाग्रत् और स्वप्न अवस्थाओ के अनुभव विलीन हो जाते है। इस अवस्था को सुषुप्ति कहते है। सुषुप्ति अवस्था मे मानसिक क्रिया अथवा चैतन्य का लोप नही होता है। निद्राभङ्ग होने पर हम कहते है–"मै खूब सोया', 'ऐसा सोया कि किसी विषय का बोध ही नही रहा' इत्यादि। अर्थात् निद्रावस्था की बात हमे स्मरण रहती है, इससे सूचित होता है कि निद्रावस्था का प्रत्यक्ष अनुभव हमे अवश्य ही हुआ होगा, तभी तो वह हमे स्मरण आता है। इससे सिद्ध है कि सुषुप्तावस्था मे भी मन अपना कार्य करता रहता है। विषय का अभाव ही इस वृत्ति का आवलम्बन है। अत निद्रा को अभाव प्रत्ययालम्बना वृत्ति कहते है। अतीत अनुभवो की यथावत् मानसिक प्रतीति 'स्मृति' है। इन पॉच वृत्तियो के अन्तर्गत ही सभी वृत्तियॉ आ जाती है।

## न्यायदर्शन

आत्मा को इन्द्रियो के द्वारा किसी वस्तु से सम्बन्ध होना है, तो उसमे चैतन्य का सचार होता है। चैतन्य आत्मा का कोई नित्यगुण नही है। यह आगन्तुक गुण है। जब मन और इन्द्रियो के द्वारा आत्मा किसी विषय से सम्बद्ध होता है, तभी उस विषय का चैतन्य या ज्ञान आत्मा को होना है। मुक्त होने पर आत्मा इन सम्पर्को से रहित हो जाता है। ज्ञान भी लुप्त हो जाता है। आत्मा एक ऐसा द्रव्य है जिसमे बुद्धि या ज्ञान, सुख दु ख, राग द्वेष, इच्छा, कृति या प्रयत्न आदि गुण रूप से वर्तमान रहते है। ज्ञान के सम्बन्ध मे न्याय दर्शन और वैशेषिक दर्शन का एक ही मत है। यह भी वैशेषिक के समानही बुद्धि, ज्ञान, उपलब्धि और प्रत्यय को पर्याय मानता है–"बुद्धिरुपलब्धिर्ज्ञानमित्यनर्थान्तरम्–न्या सू १।१।१५।" न्यायदर्शन आत्मा के आगन्तुक चैतन्य मानता है, नित्य चैतन्य नही। इस प्रकार ऐसा मानने पर आत्मा मे जडत्वापत्ति होती है। आगन्तुक चैतन्य का आत्मा मन आदि के सयोग से उत्पन्न होने के कारण घट अग्नि सयोगादि से उत्पन्न रक्त (लाल) आदि गुणके समान कादाचित्कत्व होने के कारण यदि इस भय से आत्मा का नित्य चैतन्य स्वीकार करते है तो सुप्त मूर्छित ग्रहादि आविष्टों का भी चिदात्माका नित्य चैतन्य स्वरुप तथा चैतन्य भानारूपी पिशाची जागृत होती है। सुप्त मूर्छित ग्रहादि आविष्ट दशा मे किसी भी आत्मा को कोई भी चेताने के लिये समर्थ होगा। अपितु सुषुप्तादि रहित जागरित स्वस्थता आदि दशा मे ही वे चेतयमान देखने वालों से अनुभव किये जाते है। इसलिये कादाचित्क चैतन्य होने के कारण आत्मा का आगन्तुक चैतन्य ही नैयायिकों का पक्ष क्या युक्त नही है। जडत्वापत्ति के सम्बन्ध मे नैयायिक कहते है कि 'आत्मा ज्ञानवान् है और ज्ञान का अत्यन्ताभाव जड होता है। कादाचित्क चैतन्य मानने पर चैतन्य वा ज्ञान का अत्यन्ताभाव नही है। अत जडत्वापत्ति भ्रान्त है।

## मीमांसादर्शन

चैतन्य आत्मा का स्वरूप लक्षण नही है। चैतन्य की उत्पत्ति शरीर के साथ आत्मा के संयोग से होती है। विशेषत जब किसी विषय का ज्ञानेन्द्रियो के साथ संयोग होता है तव चैतन्य की उत्पत्ति होती है। मुक्त आत्मा विदेह होता है तथो चेतना विहीन होता है। किन्तु उसमे चैतन्य की शक्ति रहती है। चैतन्य आत्मा का वास्तविक स्वरूप नहीं, किन्तु एक औपाधिक गुण है जो अवस्था विशेष मे उत्पन्न हो जाता है। सुषुप्ता तथा मोक्षावस्था मे आत्मा को चैतन्य नहीं रहता क्योंकि उसके उत्पादक कारणो (जैसे इन्द्रिय और विषय का सयोगादि) का अभाव रहता या हो जाता है।

## भाट्ट मत

आत्मा का ज्ञान कभी कभी होता है, प्रत्येक विषय ज्ञान के साथ आत्मा का ज्ञान नहीं होता। जब आत्मा पर विचार करते है, तब अपनी आत्मा का बोध होता है कि 'मैं हूँ'। इसे 'अहं वित्ति' कहते है। इसीका जो विषय है वह आत्मा है। प्रभाकर सम्प्रदाय इस मत को नहीं मानता। उसका कथन है कि 'अहं वित्ति' की धारणा ही अयुक्त है। क्योंकि एक ही आत्मा उसी ज्ञान का ज्ञाता और ज्ञेय (विषय) दोनो नहीं हो सकता। जैसे वही अन्न भोक्ता और भोज्य दोनो एक साथ नही हो सकता। कर्ता और कर्म के व्यापारों मे परस्पर विरोध होता है। एक ही क्रिया मे एक ही साथ एक ही वस्तु कर्ता और कर्म दोनों नहीं हो सकती। परन्तु

प्रत्येक विषय ज्ञान मे उसी ज्ञान के द्वारा आत्मा कर्ता के रूप, विषय विषय के रूप में उद्भासित होता है। इसलिये हमे जब कोई भी ज्ञान होता है (जैसे–'यह घडा है') तब हम कहते हैं "मै घडा देख रहा हूँ' अथवा 'मुझे घडे का ज्ञान हो रहा है।' यदि यहाॅ मैं स्वय ज्ञाता के रूप मे प्रतीत नही होता तो फिर 'मैने ही घडा देखा' यह किस आधार पर कायम किया जाता? इसके उत्तर मे भाट्ट सम्प्रदाय का कथन है कि प्रत्येक विपय ज्ञान के साथ आत्मा का ज्ञान उद्भासित होता तो मै इस घडे को जान रहा हूँ ऐसा बोध सर्वदा वर्तमान रहता। परन्तु प्रत्येक विषय ज्ञान के साथ ऐसा नही होता। इससे सूचित होता है कि आत्मज्ञान विपयज्ञान का नित्य सहचर नही है। वह कभी उदित होता है और कभी नही होता। अतएव वह ज्ञान विषय से भिन्न है। तव रहा कर्ता और कर्म का विरोध। सो यह कोरा शव्द जाल है। यदि दोनो मे वास्तविक बिरोध होता तो यह वैदिक विधिवाक्य कि 'आत्मानविद्धि' (अपने आत्मा को पहचानो) अथवा यह लौकिक प्रत्यय कि 'मै अपने को जानता हू' बिल्कुल निरर्थक हो जाता। इसके अतिरिक्त यदि आत्मा कभी ज्ञान का विपय नही होता तो फिर अतीत काल मे अपने आत्मा के अस्तित्व को स्मरण करना कैसे सम्भव होता? क्योकि अतीत कालीन आत्मा तो वर्तमान ज्ञान का ज्ञाता है नही, यह केवल वर्तमान कालीन आत्मा के स्मृति ज्ञान का विपय हो सकता है। इससे सिद्ध होता है कि आत्मा ज्ञान का विषय हो सकता है।

## प्रभाकर मत

ज्ञान को ज्ञान कैसे प्राप्त होता है? प्रभाकर मीमांसको का मत है कि प्रत्येक विषय ज्ञान मे, जैसे 'मैं यह घडा जानता हूँ' तीन अङ्ग विद्यमान रहते है–(१) ज्ञाता अर्थात् जानने वाला(मैं) (२) ज्ञेय जो विषय जाना जाता हैं (जैसे घडा) और (३) ज्ञान (अर्थात् घडे को जानना)। इन तीनो का ज्ञान एक साथ होता है। इसे 'त्रिपुटी ज्ञान' कहते है। जब कभी ज्ञान उत्पन्न होता है तव वह ज्ञाता ज्ञेय और अपने, इन तीनो को प्रकट करता है। अतएव ज्ञान ज्ञाता और ज्ञेय के प्रकाशक होने के साथ साथ स्वयं प्रकाश भी होता है, परन्तु इसके विपरीत भाट्ट मीमासकों का कथन है कि ज्ञान स्वभावत अपना विषय स्वयं नही हो सकता, जैसे अगुली का अग्रभाग अपने को ही नही छू सकता तब हम यह कैसे जान सकते है कि हमे अमुक बिपय का ज्ञान हो रहा है? इसके उत्तर मे भाट्ट मीमासक कहते है कि हमे कोई भी विषय या तो ज्ञात (प्रकट) होता है या अज्ञात (अप्रकट) रहता है। यदि वह ज्ञात रहता है तब उस ज्ञातता (प्राकट्य) के आधार पर हम यह अनुमान करते है कि हमे उस विषय का ज्ञान था। इस तरह ज्ञान का ज्ञान प्रत्यक्ष नही होता। वह परोक्ष रूप से ज्ञातता के आधार पर अनुमान के द्वारा प्राप्त होता है।

प्रभाकर मतमे–'अयं घट' यह ज्ञान–१ विषय भूत घट, २ ज्ञान तथा ३ ज्ञानप्रामाण्य इन तीनों का ग्रहण करता है। आत्मा एक अचेतन द्रव्य है जो विशेष अवस्थाओं मे चैतन्य का आधार हो जाता है।

भाट्टमत में–ज्ञान अतीन्द्रिय होने के कारण अनुमेय है, उसी तरह उसका प्रामाण्य भी अनुमेय है। (घट) इस ज्ञान के बाद घट मे ज्ञातता उत्पन्न होती है, तत 'मया घटो ज्ञात' इस तरह ज्ञातता को प्रत्यक्ष होता है, अनन्तर व्याप्यस्वरूप ज्ञातता के प्रत्यक्ष होने से ज्ञान का अनुमान होगा। यथा–मै घटत्व प्रकारक ज्ञानवान् हूॅ, क्योकि घटत्त्व प्रकारक ज्ञाततावान् हूॅ। इसी

ततस्तथैव ॐ अं अनन्ताय नमः अ० । ॐ गं गरुडाय नमः अ० । ॐ विं विष्वक्सेनाय नमः अ० । ॐ गं गजाननाय नमः अ० । ॐ जं जयत्सेनाय नमः अ० । ॐ हं हरिवक्राय नमः अ०। ॐ कं कालप्रकृत्यै संज्ञिकायै नमः अ० । ॐ सर्वेभ्योभगवत्परिजनपरिचरश्रीसुग्रीवाङ्गदविभीषणजाम्ववन्तनलनीलसुषेणगजगवयप्रभृतिभ्यो नमः अ० । इति भगवत्परिजनानर्घ्यादिभिरभ्यर्चेत् ।

भगवान् के दिव्यायुधो के पूजन के वाद पूर्व मे बताये क्रम से ही ॐ अ अनन्ताय नम इस मन्त्र को बोलकर अनन्त की अर्घ्यादि से पूजा करे। पुन ॐ ग गरुडाय नम इस मन्त्र को बोलकर अर्घ्यादि से गरुडजी की पूजा करे तथा ॐ वि विष्वक्सेनाय नम इस मन्त्र को बोलकर विष्वक्सेन की पूजा करे। और ॐ गं गजाननाय नम इस मन्त्र को बोलकर गजानन की अर्घ्यादि से पृजा करे । तव ॐ ज जयत्सेनाय नम इस मन्त्र को बोलकर अर्घ्यादि से जयत्सेन की पृजा करे। बाद मे ॐ ह हरिवक्राय नम इस मन्त्र को बोलकर हरिवक्र की अर्घ्यादि से पूजा करे । अनन्तर मे ॐ क काल प्रकृत्यै सज्ञिकायै नम इस मन्त्र को बोलकर अर्घ्यादि से कालप्रकृति की पूजा करने के वाद ॐ सर्वेभ्योभगवत्परिजनपरिचरश्रीसुग्रीवाङ्गदविभीषणजाम्ववन्तनलनीलसुषेणगजगवयप्रभृतिभ्यो नम इस मन्त्र को बोलकर भगवान् के सभी परिजन परिचर श्रीसुग्रीव श्रीअङ्गद श्रीविभीषण श्रीजाम्ववन्त श्रीनलनील सुषेण गजगवय आदि को अर्घ्यादि से पूजा करे ।

ततस्तथैव भगवतः पूर्वे ॐ ऋक्षराजाय नमः अ० । ॐ नीलाय नमः अ० । दक्षिणे ॐ सुग्रीवाय नमःअ० । ॐ नलाय नमः अ० । पश्चिमे ॐ शत्रुघ्नाय नमः अ०। ॐ अंगदाय नमः अ० । उत्तरे ॐ भरताय नमः अ०। ॐ बिभीषणाय नमः अ०। भगवतोऽग्रे ॐ आञ्जनेयाय महाबलाय हुं हनुमते नमः अ० । ॐ सर्वेभ्योभगवद्द्वारपालेभ्यो नमः अ० । इति भगवतोद्वारपालानर्घ्यादिभिरभ्यर्चेत् ।

पूर्वोक्त क्रम से परिजनादि कीपूजा के वाद उसी प्रकार से भगवान् के द्वारपालो की पूर्वादि क्रम से पूजा करे ॐ ऋक्षराजाय नम इस मन्त्र को बोलकर भगवदपेक्षया पूर्वदिशामे अर्घ्यादि से श्रीऋक्षराजजी की पूजा कर तथैव ॐ नीलाय नम इस को बोलकर अर्घ्यादि से श्रीनीलजी की पूजा करे । पुन ॐ सुग्रीवाय नम इस मन्त्र को बोलकर दक्षिणदिशा मे अर्घ्यादि से श्रीसुग्रीवजी की पूजा करके ॐ नलाय नम इस मन्त्र को बोलकर अर्घ्यादि से श्रीनलजी की पूजा करे फिर ॐ शत्रुघ्नाय नम इस मन्त्र को बोलकर पश्चिमभाग मे अर्घ्यादि से श्रीशत्रुघ्नजी की पूजा कर ॐ अगदाय नम इस मन्त्र को बोलकर अर्घ्यादि से श्रीअगदजी की पूजा करे । पुन ॐ भरताय नम इस मन्त्र को बोलकर उत्तरदिशा मे श्रीभरतजी की अर्घ्यादि से पूजा कर ॐ विभीषणाय नम इस मन्त्र को बोलकर अर्घ्यादि से श्रीविभीषणजी की पूजा करे । अनन्तर भगवान् के आगे ॐ आञ्जनेयाय महाबलाय हुं हनुमते नम इस मन्त्र को बोलकर अर्घ्यादि से श्री हनुमानजी की पूजा के वाद ॐ सर्वेभ्यो भगवद् द्वारपालेभ्यो नम इस मन्त्र को बोलकर भगवान् के सभी द्वारपालो की अर्घ्यादि से पूजा करे ।

**ततस्तथैव ॐ विघ्नेशाय नमः अ० । ॐ वाण्यै नमः अ० । ॐ दुर्गायै नमः अ० । ॐ क्षेत्रपालाय नमः अ० । ॐ सूर्याय नमः अ० । ॐ चन्द्राय नमः अ० । ॐ नारायणाय नमः अ० । ॐ नारसिंहाय नमः अ० । ॐ वासुदेवाय नमः अ० । ॐ वाराहाय नमः अ० । इत्यङ्गदेवान् सम्पूज्य ॐ श्रीसीतायै नमः अ० । ॐ श्रीलक्ष्मणाय नमः अ० । ॐ श्रीहनुमते नमः अ० । ॐ श्रीभरताय नमः अ० । ॐ श्रीशत्रुघ्नाय नमः अ० । ॐ श्रीविभीषणाय नमः अ० । ॐ श्रीसुग्रीवाय नमः अ० । ॐ श्रीअङ्गदाय नमः अ० । ॐ श्री जाम्बवन्ताय नमः अ० । ॐ श्रीप्रणवाय नमः अ० । इत्यङ्गमन्त्रान् प्रपूजयेत् ।**

पूर्वोक्त क्रम से द्वारपालादिकों की पूजा के बाद निम्न प्रकार से भगवान के दश अग देवताओं को पूजे ॐ विघ्नेशाय नम इस मन्त्र को बोलकर अर्घ्यादि से विघ्नेश की पूजा करे। ॐ वाण्यै नम इस मन्त्र को बोलकर वाणी की अर्घ्यादि से पूजे । ॐ दुर्गायै नम इस मन्त्र से दुर्गाजी की अर्घ्यादि से पूजे । ॐ क्षेत्रपालाय नम इस मन्त्र से अर्घ्यादि द्वारा क्षेत्रपालों की पूजा करे । ॐ सूर्याय नम इस मन्त्र से सूर्य की अर्घ्यादि से पूजा करे । ॐ चन्द्राय नम इस मन्त्र से चन्द्र की अर्घ्यादि से पूजा करे ॐ नारायणाय नम इस मन्त्र को बोलकर नारायण को अर्घ्यादि से पूजे ॐ नारसिंहाय नम इस मन्त्र से अर्घ्यादि द्वारा नारसिंह की पूजा करे । ॐ वासुदेवाय नम इस मन्त्र से वासुदेव की अर्घ्यादि से पूजा करे । ॐ वाराहाय नम इस मन्त्र से अर्घ्यादि से वाराह की पूजा करे । इस प्रकार अग देवताओं की पूजा करने के बाद श्रीरामजी के अग मन्त्रो की निम्न रूप से पूजा करे—ॐ श्रीसीतायै नम इस मन्त्र को बोलकर श्रीसीताजी की अर्घ्यादि सभी सामग्री से पूजा करे । तथैव ॐ लक्ष्मणाय नम इस मन्त्र से श्रीलक्ष्मणजी की अर्घ्यादि से पूजा करे । ॐ श्रीहनुमते नम इस मन्त्र से अर्घ्यादि द्वारा श्रीहनुमानजी की पूजा करे । ॐ श्रीभरताय नम इस मन्त्र से श्रीभरतजी की अर्घ्यादि से पूजा करे । ॐ श्रीशत्रुघ्नाय नम इस मन्त्र से अर्घ्यादि द्वारा श्रीशत्रुघ्नजी की पूजा करे । ॐ श्रीविभीषणाय नम इस मन्त्र से अर्घ्यादि से श्रीविभीषणजी की पूजा करे। ॐ श्रीसुग्रीवाय नम इस मन्त्रके द्वारा अर्घ्यादि से श्रीसुग्रीवजी की पूजा करे । ॐ अगदाय नम इस मन्त्र से अगद जी की अर्घ्यादि से पूजा करे । ॐ श्रीजाम्बवन्ताय नम इस मन्त्र से श्रीजाम्बवन्तजी की अर्घ्यादि से पूजा करके ॐ श्रीप्रणवाय नम इस मन्त्र से प्रणव की अर्घ्यादि से अच्छी प्रकार प्रेम भावना युक्त होकर पूजा करे ।

"अङ्गान् विना रामो विघ्नकरो भवति" ऐसा श्रीरामोपनिषद् मे लिखा है अत सर्वेश्वर श्री रामजी के पूर्वोक्त विघ्नेश आदि दश अग देवता तथा श्रीसीता आदि दश अग मन्त्रो की पूजा सावधानी से सभक्तिभाव करना चाहिये। इसी ओर आचार्य श्रीने सकेत–प्रपूजयेत लिखकर किया है । क्योकि साग पूजा के विना पूजा सफल नही होती है ।

**ॐ सर्वेभ्यो भगवद्गणाधिपेभ्यो नमः अ० । ॐ सर्वेभ्योभगवत्पार्षदेभ्यो नमः अ० । ॐ सर्वेभ्यो भगवत्परिजनपरिचरेभ्यो नमः अ० । ॐ नीत्यै नमः अ० ।**

ॐ मुक्त्यै नमः अ० । ॐसाङ्गसायुधसपरिवारसमहिषीकायदिव्यमङ्गलमूर्त्तये नमः अ० ।

पूर्व वर्णित क्रमसे सर्वेश्वर श्रीरामजी के अगो की पूजा करने क वाद पूर्वोदित क्रम से ही ॐ सर्वेभ्यो भगवद्गणाधिपेभ्यो नम इसे बोलकर भगवान् के सभी गणाधिपो की अर्घ्यादि से पूजाकर के ॐ सर्वेभ्यो भगवत्परिजनेभ्यो नम इस मन्त्र से भगवान् के सभी परिजनो कीअर्घ्यादि से पूजा करे । तव ॐ नीत्यै नम इस मन्त्र से नीति की अर्घ्यादि से पूजा करे । ॐ मुक्त्यै नम इस मन्त्र से अर्घ्यादि से [मुक्ति की पूजा करे । अनन्तर ॐ साङ्गायसायुधसपरिवारस-महिषीकाय दिव्य मङ्गलमूर्तये नम इस मन्त्र से भगवान के अगो आयुधो परिवारो परिकरो आदि तथा सर्वेश्वरी श्रीसीताजी के साथ दिव्य मगल विग्रह सर्वेश्वर श्रीरामचन्द्रजी की अर्घ्यादि उपचारो से पूजाकरे।

अथेत्थं पूर्वोक्तैः सहभगवन्तं श्रीराममभ्यर्च्य अञ्जलिनापुष्पाण्यादाय—

अनन्तर पूर्वोक्त विधिसे सर्वेश श्रीरामचन्द्रजी की अग आयुध परिवार परिकर तथा श्रीसीताजी के साथ पूजा करने के वाद अञ्जलि मे पुष्पो को लेकर निम्नश्लोको से प्रार्थना कर श्रीचर-णारविन्दो मे पुष्पाञ्जलि समर्पण करे—

सुरासुरेन्द्रादिमनोमधुव्रतैर्निषेव्यमाणाङ्घ्रिसरोरुह प्रभो ।
असंख्यकल्याणगुणामृतोदधे? सुरेश? रामाद्भुतवीर्यमापते ।१।

समस्त सुरासुर देवदानव इन्द्रप्रमुखो के मनरूपी भ्रमरो से सर्वदा स सेव्यमान चारणरूपी कमलवाले सर्वसमर्थ हे प्रभु श्रीरामजी? हे देवेश? अत्यन्त अद्भुत लोकोत्तर चमत्कारकारी पराक्रम शाली सर्वेश्वर श्रीरामचन्द्रजी? असख्य अनन्त कल्याण गुणरूपी अमृत के महासमुद्ररूप हे श्री रामजी? आपके श्रीचरणो मे अनेक वार सादर दण्डवत प्रणाम हे ॥१॥

अपारसंसारमहार्णवप्लवं पदाम्बुजं तं प्रणतार्तिनाशनम् ।
निषेव्यमाण सगणैःशिवादिभिर्गतोऽस्म्यहं ते शरणंशरण्यम् ।२।

हे प्रणतार्तिनाशक श्रीरामजी? अपार ससाररूपी महासमुद्र को पार करने के लिये सुदृढ नौका रूप आपके शरण मे आकर प्रणाम—नमस्कार करनेवाले जनो के सर्व दुखो को सर्वदा के लिये नाश करने वाले तथा अपने समस्त गण परिजन और परि करो के साथ श्रीशिवजी श्री विष्णुजी और श्रीब्रह्माजी के द्वारासर्वदा ससेव्यमान यानी निरन्तर सेवित शरण्य अर्थात् सवो के लिये शरण मे आने योग्य या शरण म आये जीवो को सर्वदा के लिये अभय करदेनेवाले उन प्रसिद्ध तीनो लोको को पवित्रकरने वाले सर्वसमर्थ आपके श्रीचरणरूपी कमलो के शरण मे आया हूँ प्रभो? ससार भय से त्राण मेरी रक्षा करे ॥२॥

विकचपद्मदलायतलोचना प्रणतकामदुघाङ्घ्रिसरोरुहाम् ।
अशरणः शरणां जनकात्मजे प्रतिदिनं भवतीमनुचिन्तये ॥३।

अच्छी तरह से विकशित—खीले हुये कमल पत्र के समान विशाल तथा अति मनोहर नेत्र-वाली तथा आपके शरण से आकर प्रणाम करनेवाले जनो के सव कामनाओ को पूर्ण करनेवाले चरणरूपी कमल वाली और अशरण यानी अन्य रक्षक या आधार से रहीत जीवो को सर्वदा शरण

प्रदान करनेवाली हे जनकनन्दिनी सर्वेश्वरी श्रीसीताजी? सबो को अभय प्रदान करनेवाली आपको मै प्रतिदिन सादर चिन्तन यानी स्मरण के साथ नमन करता हूँ॥३॥

श्रीरामकैङ्कर्यपरायणम्मुहुर्मुहुश्च सीतेशनिदेशकारिणम् ।
तमेकवीरंशरदिन्दुकीर्तिं नमाम्यहं लक्ष्मणमप्रमेयम् ॥४॥

सर्वेश्वर श्रीरामचन्द्रजी के कैकर्य-सेवा मे सर्वदा तत्पर तथा वारवार किसी भी प्रकार के सर्वेश्वरी श्रीसीताजी के स्वामी श्रीरामचन्द्रजी के आज्ञाओ को परिपालन करनेवाले शरदकालिन चन्द्रमा के समान स्वच्छ कीर्तिवाले अनन्यवीर-अतिपराक्रमी शूर वीर बल तथा शौर्यादि मे अन्य उपमा रहीत उन प्रसिद्ध वीर श्रालक्ष्मणजी को मै नमस्कार करता हू ॥४॥

मणीन्दुगर्भं मुकुटाधिनाथंश्रीमत्किरीटं मणिकुण्डले च ।
श्रीकौस्तुभादीनिचदिव्यभूषणान्येतानिनित्यंप्रणमामिविष्णोः ।५।

मणि रूपी चन्द्रमा है गर्भ-वीच भाग मे जिसके ऐसे मुकुटो मे श्रेष्ठ श्रीरामचन्द्रजी के मुकुट संपूर्ण शोभा से युक्त श्री रामजी का किरीट तथा मणियो से शोभित दिव्य कुण्डल और दिव्य श्रीकौस्तुभमणि आदि समस्त दिव्य आभूपथो को सर्वदा प्रणाम करता हूँ ॥५॥

महाबलं वायुसुतं महामति प्रपप्तचामीकरचारुलोचनम् ।
श्रीरामपादाब्जनिविष्टमानसं द्विडन्तकं श्रीहनुमन्तमीडे ॥६॥

सन्तप्त अति तपाये हुये सोने के समान अति सुन्दर नेत्र वाले अति बलशाली और महा-बुद्धिशाली तथा श्रीरामचन्द्रजी के चरणरूपी कमलो मे सर्वदा सन्निवेपित मनवाले और उपासक के शत्रुओ का नाश करनेवाले वायुदेव के पुत्र सर्वैश्वर्य सम्पन्न श्री हनुमानजी की प्रार्थना योनी स्तुति करता ह् ॥६॥

प्रत्यूहव्यूहभङ्गं विदधदुरुबलश्शक्तिमान्सर्वकारी
भूरिश्रेयः प्रतापोमुनिवरनिकरैः स्तूयमानो विमानः ।
रक्षो दैत्यादिनाशी क्षुभितजलनिधिर्लौकजिल्लोकमान्यो
धन्योनोमङ्गलौघंसपदिसुकुरुताद्रामशस्त्रास्त्रसङ्घः ॥७॥

अति वेगवाला तथा महा सामर्थ्य से युक्त अघटित घटना आदि सब कुछ करने मे सर्वदा समर्थ और अत्यन्त श्रेष्ठ तथा प्रतापी तथैव सर्वदा अभिमान से रहित और राक्षस तथा दैत्यादि समूहो का नाश करनेवालो सर्वदा मननशील मुनिओ से अहर्निश संस्तुत, तथा अति अगाध समुद्र को अपने अलौकिक तेजसे क्षुभित करनेवाला और सर्वलोको को जितने वाला एवं सर्वलोक समान्य तथा अतिधन्य यानी सर्वविजयादि ऐश्वर्य सम्पन्न सर्वेश्वर श्रीरामचन्द्रजी का अस्त्र तथा शस्त्र (जिसको मन्त्र के विना चलाया जाता है उसे शस्त्र कहा जाता है, जैसे बाण खड्ग आदि । मन्त्र प्रयोग पूर्वक जिसका प्रयोग किया जाता है उसे अस्त्र कहते है, जैसे ब्रह्मास्त्र आग्नेयास्त्र आदि) समूह है वह अति शीघ्र ही मेरे विघ्न समूहों का विनाश करता हुआ समस्त मंगल सम्प्रदान करे ॥७॥

**सुग्रीवमुख्यान्परितोजनान्विभोः सद्वारपालान्नलनीलमुख्यान्।**
**गणाधिपान्देववरस्यविष्णोर्नमाम्यहंनित्यमशेषपार्षदान् ।८।**

सर्वव्यापक तथा देवश्रेष्ठ सर्व नियमन शील श्रीरामचन्द्रजीके श्रीसुग्रीव प्रभृति सर्वदा सान्निन्ध्य प्राप्त परिजन तथा सभी द्वार पालो के साथ श्रीनलनील प्रमुख द्वारपालो और समस्त गणाधिपतिओ के साथ श्रीरामचन्द्रजी के नित्यपार्षदोको मै नित्य ही नमन-सादर प्रणाम करता हूं ॥८॥

**हरि ॐ यज्ञेन यज्ञमयजन्तदेवास्तानिधर्माणि प्रथमान्यासन् ।**
**तेह नाकम्महिमानः सचन्त यत्र पूर्वे साध्याः सन्तिदेवाः ।९।**

सिद्ध संकल्प देवोने यज्ञ से यानी याग के साधनरूप संकल्प से अथवा पूर्वोक्त सामग्री से यज्ञ को अर्थात् सर्वत्र व्यापक रूप से स्थित श्रीरामरूप विष्णु को "यज्ञोवैविष्णु" इस श्रुति से और "यज्ञोऽहमहमेवाज्यमहमग्निरहं हुतम्" "सर्वं विष्णु मयं जगत्" इत्यादि स्मृतियो से उस यज्ञ मे पूजित किया उन लोगो से आचरित देवाराधनादिक ही अन्य धर्मो के अपेक्षा श्रेष्ठ सनातन श्रीवैष्णव धर्म के रूप मे प्रचलित हुये। जो आज भी विश्वका सर्वश्रेष्ठ धर्म के रूप मे मानव को मार्ग वता रहा है। वे पूर्वोक्त रीतसे यजन करनेवाले परमपद श्रीसाकेत लाभात्मक नाक सर्व पाप रहित अयोध्या को निश्चय रूप से प्राप्त किये है। जिस दिव्य धाम मे प्राचीन साध्य आदि देव लोग अर्थात् नित्य मुक्त श्रीहनुमान् आदि नित्यपार्षद विराजमान है ॥९॥

**जगत्पते? श्रीश? जगन्निवास? प्रभोः? जगत्कारण? रामचन्द्र ? ।**
**नमो नमः कारुणिकाय तुभ्यं पादाब्जयुग्मेतवभक्तिरस्तु ॥११।**

हे जगत्पति श्रीसीतानाथ ? हे जगन्निवास ? हे सर्वजगत्कारण भगवान् श्रीराम ? हे दयासागर श्रीराम ? आपके चरणो मे मेरा शतश नमस्कार हो तथा आपके पादपद्म युग्म मे सदा मेरी भक्ति बनी रहे ॥१०॥

**मनोमिलिन्दस्तवपादपङ्कजे रमार्चिते संरमतां भवे भवे ।**
**यशः श्रुतौ ते मम कर्णयुग्मकंत्वद्भक्तसङ्गोऽस्तुसदा मम प्रभो ॥**

हे भगवन् श्रीरामचन्द्र ? मेरा अन्त करण रूप भ्रमर मधुपान कर्त्ता जन्तु विशेष सकल सौभाग्यवती श्रीसीताजी से समादृत आपके पद युगल मे सर्वदा रमित होता रहे। तथा मेरे दोनों श्रवणेन्द्रिय आपके यश कीर्ति को सुनने मे संलग्न रहे और आपके जो अनन्य भक्त है उनके साथ हमारा सत्संग होता रहे। अर्थात् मै भक्तो के साथ ही वार्तालाप करता रहूँ ॥११॥

**इत्यभिष्टुवन् पुष्पाञ्जलिंसर्वेश्वर श्रीरामचन्द्रपदारविन्दे समर्प्य—**

इस प्रकार से श्रीरामजी की प्रार्थना करते हुये पुष्पाजलि सर्वेश्वर श्रीरामचन्द्रजी के श्रीचरण कमलो मे समर्पण करके-

**उरः शिरोदृष्टिमनोवचः पदद्वयप्राजत्करयुग्मजानुभिः ।**
**कङ्गैः क्षितौ तं प्रणमेदथाष्टभिर्दीर्घं तथैते कृतधीश्चदण्डवत् ।**

**इति साष्टाङ्गप्रणामं कुर्यात् ।**

पूर्वोक्तक्रम से भगवान् की प्रार्थना करने के बाद प्रणाम करने का प्रकार–नियम बतलाने के लिये आचार्य श्री कहते है सर्वेश्वर परमकारण रूपसे स्थित श्रीरामचन्द्रजी को प्रणाम करने के लिये निश्चित बुद्धिवाले महापुरुष मन, वचन दोनो पैर दोनो जानु घुटना छाती शिर मस्तक नेत्रयुग तथा फैलाया हुआ दोनो बाहु हाथ इन आठो प्रकार के अगो से पृथिवी मे दण्ड की तरह लेट कर गिरकर सर्वेश्वर श्रीरामचन्द्रजी को सभी भक्त लोग सादर प्रणाम करे। इस प्रकार साष्टाग दण्डवत प्रणाम करे। अनन्तर राजभोगादि के लिये निम्न प्रकार से व्यवस्था करे।

**अथ महानैवेद्यसमये पात्राणि प्रक्षाल्य पूर्ववत्पूर्णकुम्भ जलेन पात्राणि पूरयित्वा भोज्याशनार्थं पादुके प्रसार्याध्यर्यादिभिरभ्यर्च्य मधुपर्कं च प्रदाय भगवतः श्रीरामचन्द्रस्य पुरस्ताच्छुचिप्रदेशे यथाशक्तिसम्पादितचतुर्विधभोज्यादीन्युपहृत्य—**

पूर्वोक्त विधान से पूजा प्रणामादि के अनन्तर राजभोग के समय मे पूजा पात्रो को प्रक्षालन कर पूर्व के समान ही पूर्णकुम्भ के जल से पात्रो को भरकर भोजन करने जाने के लिये पादुका को आगे करके पूर्व प्रदर्शित विधान से पाद्य अर्घ्य आचमनीय आदि से पूजाकर मधुपर्क समर्पण करे। अनन्तर सर्वेश्वर श्रीरामचन्द्रजी के समक्ष अति पवित्र किये गये स्थान मे यथा विधि यथा शक्ति सपादित चतुर्विध चार प्रकार के लेह्य पेय चर्व्यचोस्य भोज्य विशुद्ध सामग्री को अति आदर के साथ रखकर निम्न प्रकार से प्रार्थना करे—

**दोषाकर नीचमथाल्पशक्ति चैतन्यहीनं त्वशुचि त्वनर्हम्**
**त्वद्भृत्यकर्मण्यपराधभाजनम्पर दुरात्मानमितीत्थमेव ॥१।**
**सुचिन्तयन्मामपि मत्समर्पितमशेषपापापहनामधेय ?।**
**उपेक्षितुं त्वच्चरणावलम्बिनं न चार्हसि त्व जगदीशराघव ?।**

शरणागत जीवों के सम्पूर्ण पापो के नाश करने मे प्रसिद्ध 'पतीतपावन सीताराम' ऐसे नाम से जगविख्यात श्रीरामजी? आदर के साथ पवित्रतया मेरे द्वारा समर्पित नेवैद्य को आप स्वीकार करे तथा अनन्त दोषो का भण्डार नीचवृत्तिवाला और अति अल्पशक्तिवाला और तथ्यातथ्य विवेकसे रहित अपवित्र तथा आपके कैंकर्य मे अयोग्य सब जन कल्याणकारि आपके उद्देश्य कर्म न करने से अपराध के पात्र बने अत्यन्त दुरात्मता से युक्त ऐसे ही अन्य अनन्त अब गुणों से लिप्त यह है ऐसा विचार कर हे जगदीश्वर सर्वेश्वर श्रीराघवजी? आप आपके दिव्यचरणों के अवलम्बन किये मेरी भी उपेक्षा न करे ॥१।२॥

**कौशल्याजनकात्मजावरगुणश्रीलक्ष्मणैरर्पितं**
**पंपायां शबरीसर्पितमहो दिव्याद्भुतस्वादकम् ।**
**भारद्वाजसमर्पितं च सरसं क्षीर व्रजे यत्स्वयं**
**तयद्वैद्दुग्बमर्जितं सहघृतं यद्यज्ञपत्न्यर्पितम् ॥३॥**
**अन्यैर्मुक्तजनैः कुचैलविदुराद्यैरर्पितं त्वत्प्रियं**
**पथ्यं पाकविशेषसंयुतमथो दृष्टिप्रियं राघव ?।**

रुच्यं दोषविवर्जित सह यथाऽशेषः प्रभो? भोक्तृभिः
स्वीकर्तुश्च तथार्हसि त्वमधुना भक्त्यार्पितं ते मया॥४॥

हे राघव? रघुकुल शिरोमणि श्रीरामजी? आपने श्रीकौशल्या जी श्रीजनकनन्दिनी श्रीसीताजी सर्वश्रेष्ठ गुणो से युक्त श्रीलक्ष्मण जी से सादर सस्नेह समर्पित नैवेद्यादि तथा पंपामे शवरी द्वारा स स्नेह समर्पित लोकोत्तर दिव्य अद्भुत स्वादवाले फलादि तथैव श्रीभारद्वाज मुनि से सादर समर्पित अति रस वाले फलादि तथा स्नेही व्रजवासी जनो से समर्पित सुस्वादु दूध वह अद्भुत स्वाद वालो ताजा नवनीत–मख्खन और उन स्नेही यज्ञ पत्नियों से सादर समर्पित ताजे घी से सम्पृक्त विविध भोज्य पदार्थ तथैव अन्य अनेक मुक्तजनो और साधारण स्थिति मे रह रहे श्रीविदुर जी तथा उनकी धर्मपत्नि से सस्नेह समर्पित आपको अतिप्रिय अनेक प्रकार के पाक से युक्त–नाना प्रकार के वानगी जो पथ्य तथा देखने मे अति सुहावे थे तथैव रुचिकर और सब प्रकार के दोषो से रहित थे उन सबो को आपने अपने समस्त सेवको दिव्य पार्षदो के साथ जैसे सस्नेह स्वीकार किया प्रभो? सर्व समर्थ श्रीरामचन्द्रजी ? आज मेरे द्वारा आपको भक्ति पूर्वक सादर समर्पित इन भोज्य नैवेद्यादि को भी उसी प्रकार स्वीकार कर इस अबोध आपके शरणापन्न बालक को कृतार्थ करे।३–४

हरि ॐ नाभ्याऽआसीदन्तरिक्ष गुं शीर्णोद्यौः समवर्तत।
पद्भ्यां भूर्मिदिशः श्रोत्रात्तथा लोकांरऽअकल्पयन्॥५॥

इस प्रकार विनम्र भाव से प्रार्थना कर पुन–सर्वकारणभूत सर्वेश्वर आपके ही नाभि से अन्तरिक्ष आकाश उत्पन्न हुआ तथा शिर से द्युलोक तथा भूमि पावो चरणो से और दिशाए कान से उत्पन्न हुए है यानी पूर्वोक्त क्रमसे ही विश्वरूप आप से ही आकाशादि सभी लोक–स्थावर जंगमादिक सव प्रपच उत्पन्न हुआ है अत विश्वरूप आपको आपकी ही सामग्री सादर समर्पण कर रहा हूँ उन्हे स्वीकार करे॥५॥

इति विज्ञाप्यार्घ्य जलेनप्रोक्ष्य श्रीमन्त्रराजेनाभिमन्त्र्य सुरभिमुद्रां प्रदर्श्य श्रीरामं जनकात्मजामनिलजमित्यादिगुरुपरम्परामनुसन्धाय निवेदयेत्।

इस प्रकार नैवेद्योको स्वीकार करने के लिये सादर निवेदन कर अर्घ्य जल से प्रोक्षण करे। अनन्तर षडक्षर श्रीमन्त्रराज से अभिमन्त्रित कर सुरभि मुद्रा दिखाकर श्रीरामजी से लेकर अपने आचार्य पर्यन्त के गुरुपरम्परा का स्मरण कर नैवेद्य निवेदन करे।

ततो जलपानहस्तशोधनगण्डूषपाद्याचमनादिभिरभ्यर्च्य—

अनन्तर सर्वेश श्रीरामजी को जलपान कराना हाथ प्रक्षालन गण्डूष कराना और आचमन कराना तथा श्रीचरण प्रक्षालन आदि प्रक्रियाओं से पूजा करके—

शृणोभिसीतापतिचित्रसत्कथा वदामिसीतापतिकीर्तिमक्षयाम्।
स्मरामिसीतापतिदिव्यविग्रहं वृणोमिसीतापतिभक्तिमुत्तमाम्॥१॥

मै अन्य लौकिक विषयो से विरत होकर सर्वेश्वर श्रीसीता पति श्रीरामजी की सव वेदों से अति अद्भुत रूप से वर्णित भवपाश नाशक कथा को सर्वदा सुनता हूँ तथा श्रीसीतापति की ही

अक्षयकीर्ति श्रीरामजी के दिव्य कथा प्रसगो को सर्वदा गोन करता हूँ। तथैव श्रीसीतोनाथ राम चन्द्रजी के दिव्य सर्वलोकोत्तर सुन्दर श्रीविग्रहका सर्वदा स्मरण करता हू और सर्वजन शरण्य श्री सीतापति श्रीरामजी के सर्वोत्कृष्ट भक्ति को ही वरण यानी स्वीकार करता हूं जो सर्वजनो को सायुज्य मुक्तिदायक है अन्यो की भक्ति नही क्योकि अन्यदेव सर्वदा के लिये सब जीवो को सव जीवो या दुखो से अभय प्रदान करने मे समर्थ नही है ॥१॥

**व्रजामिसीतापतिदिव्यमन्दिर तथाचसीतापतिसत्प्रपन्नताम् ।**
**युनज्मि सीतापतिचिन्तनेमनः तनोमि सीतापतिदासङ्गतिम् ॥२॥**

मै अन्य विषयोन्मुखता को छोडकर सर्वदा श्रीसीतापति श्रीरामजी के दिव्य मन्दिर के तरफ ही जाता हू, तथा मनुष्य देह की सफलता के लिये श्रीसीतापतिजी की शरणागति को सर्वतो भाव से स्वीकार करता हू। तथैव श्रीसीतापतिजी के चिन्तन मे मन को सदा लगाये रखता हू। और श्रीसीतापतिजी के दास अनन्य सेवक सद्भक्तो के साथ सगति को अधिक से अधिक वढाया करता हूं यानी श्रीरामदासो की सगति सदा किया करता हुँ अन्यो की नही ॥२॥

**अवैमि सीतापतिमञ्जुबन्धुतातथाचसीतापतिदिष्टभोग्यताम् ।**
**ततश्चसीतापतिनित्यधामदां करोमिसीतापतिभक्तिमुत्तमाम् ॥३॥**

मै श्रीसीतापतिजी के मञ्जु सुन्दर या दृढबन्धुता को स्वीकार करता हुँ। अथवा श्रीसीतानाथ ही मेरे एकमात्र अनन्य वन्धु है इस वात को मै अवगम करता हुँ। तथा श्रीसीतानाथजी के द्वारा निर्दिष्ट भोग्य पदार्थ को ही भोगता हुँ यानी मेरे कर्मानुसार मेरे लिये भोग्यतया समुपस्थित पदार्थो को श्रीराम शेष बुद्धि से यथा योग्य उपभोग करता हुँ। तथैव श्रीसतापति के नित्यधाम श्रीसाकेत को देनेवाली श्रीसीतापति श्रीरामजी की सर्वोत्कुष्ट भक्ति—शरणागति सर्वाभयप्रदप्रपन्नता को स्वीकार करता हुँ ॥३॥

**करोमि सीतापतिपाददासतां नमामि सीतापतिपादपङ्कजम् ।**
**पठामि सीतापतिकाव्यसंहति जपामि सीतपतिमन्त्रभूपतिम् ॥४॥**

मै अन्य सोमोन्य जनों की या देवोकी दासता को छोडकर श्रीसीतापतिजी के श्रीचरणक्मलों की दासता को ही स्वीकार करता हुँ और श्रीसीतापतिजी के चरणक्मलो को ही सर्वदा नमन सादर दण्डवत प्रणाम करता हुँ, तथैव श्रीसीतापतिजी के दिव्य गुण सम्पन्न काव्य समूहो को ही सदा पाठ करता हुँ, और श्री सीतोपतिजी के महामन्त्र मन्त्रराज पडक्षर महामन्त्र को ही एक चित्ततया सदा जपता हुँ अन्य मन्त्र का नही, क्योकि अन्यमन्त्र चित्त मे भ्रम पैदा करने वाले है निश्चित रूप से मोक्षदायक नही मोक्ष ही जीवात्माका चरमलक्ष्य है अत सायुज्य मुक्तिप्राप्ति के लिये सदा श्रीरामषडक्षर महामन्त्र को ही जपता हुँ ॥४॥

**करोमि सीतापतिविग्रहार्चनं तथा च सीतापतिमूर्तिदर्शनम्**
**गुणाब्धिसीतापतिनामकीर्तनं परेशसीतापतिपादवन्दनम् ॥५॥**

मै सर्वदा श्रीसीतापतिजी के दिव्य श्रीविग्रहका पूजन किया करता हुँ, तथैव श्रीसीतापतिजी के सर्वमंगल कारक दिव्यमूर्तिका दर्शन सर्वदा किया करता हुँ, और सर्वगुणो के सागर श्रीसीता-

पतिजी के सर्व अमगलो को अपहरण कर जप करनेवालों को सब प्रकार के मगलों का प्रदान करने वाले दिव्य नामोका सकीर्तन रातदिन किया करता हुँ । तथा सर्वेश्वर श्रीसीतापतिजी के लोक कल्याणकारक चरणकमलो की वन्दना सदा क्यिा करता हुँ, जिन श्री चरण की धूली के स्पर्शमात्र से अघरूपा गौतम नारी का उद्धार हुआ तथा जिनके चिन्तन से अनन्त पतितो का कल्याण हुआ उन पाद पद्मो की सदा वन्दना करता हुँ ॥५॥

**भजामि सीतापतिमेवकेवलं रटामि सीतापतिमेव केवलम् ॥**
**श्रयामि सीतापतिमेव केवलं प्रयामि सीतापतिमेवेकेवलम् ॥**

मै केवल श्रीसीतापतिजी का ही भजन-यानी सेवा करता हु अन्यो का नही, तथैव श्रीसीता पतिजी के दिव्य नामो का ही रटन करता हुँ अन्य नामो का नही, और सर्वाश्रय दाता श्रीसीता पतिजी का ही आश्रय लेता हुँ अन्यो का नही, तथा सर्वशरण्य श्रीसीनापनिजी के तरफ ही जाता हुँ अन्यो के तरफ कदापि नही जाता हुँ ॥६॥

**इत्याद्यनन्यतावेदनस्तोत्रपुरुषसूक्तादिकं पठन् प्रदक्षिण नमस्कारादिभिः सपूज्य भगवन्तं श्रीसीतासमेतं श्रीरामचन्द्रं पर्यङ्के निवेश्य—**

इत्यादि ज गु श्रीगगाधराचार्य प्रणीत अनन्यतावेदन दिव्य स्तोत्र तथा पुरुष सूक्त आदि को पढता हुआ श्रीरामजी की प्रदक्षिणा तथा नमस्कार आदि से अच्छी तरह से पूजा करके श्रीसीताजी के साथ भगवान् श्रीरामजी को पर्यंक मे सन्निवेश करके निम्न प्रकार से प्रार्थना करे—

**पर्यङ्कासनमारुह्य सीतया सहितः प्रभो ? ।**
**निद्रां कुरुस्व भगवन् ? पार्षदैरभिरक्षितः ॥१॥**

**इति प्रार्थयन् निम्नाष्टकं गायन् शाययेत् ।**

षडैश्वर्य परिपूर्ण सर्व समर्थ सर्वेश्वर श्रीरामजी ? स्वच्छस्फटिकसन्निभपर्यंकासन दिव्य पलंग पर समारोहित होकर श्रीसीताजी के साथ श्रीहनुमदादिपार्षदो से अभिरक्षित होकर आराम करे यानी सुखनिद्रा का अनुभव करे ॥१॥

इस प्रकार से प्रार्थना करते हुये निम्न श्रीरामदोलिकाशयनाष्टक का मधुर स्वर से गान करता हुआ श्रीरामजी को सुलावे ।

**माता गीत्वा स्वपुत्रं यदि शयनगतं संविधत्तेऽथ शेषिन् ?**
**शेषत्वात्सात्म्यतत्वं गतवत इह मे कोशलाधीशजायाः ।**
**वात्सल्यातुल्यपात्रं स्वपिहि गुणगणोदारगीतेन गीतो**
**देहे सौधेऽतिशुद्धे भजनकलनतः स्वान्तदोलाऽधिशायी ।१।**

पालने मे बालक माता का गीत सुनते सुनते सो जाते है अथवा गीत गाकर माता बच्चे को सुलाती है ऐसा अनुभव है । इसलिये समस्त जगत का प्रयोजन होने के कारण हे शेषिन्! मैं तथा श्रीकौशल्याजी दोनो का एक मात्र आपके अधीन होने से शेष रूप से अभेद होने के

कारण मेरे तथा श्रीकौशल्याजी के अनुपम दुलारे श्रीरामजी ! भजन के कारण अत्यन्त निर्मल सुधा धवल प्रासाद रूपी मेरे देह मे मेरे मन रूपी दोला पर लेटे हुये तथा गुण गण कीर्तन के गीत सुनते सुनते सो जाये मेरे मन मे स्थिर रूप से वास करे ॥१॥

कौशल्या कीर्तिधन्या यदुदरजनिमागाज्जगद्यत्तनुः स
श्रीरामो रावणास्याऽप्युपनवशिरसां कर्तितैकेषुणाद्राक् ।
जामाताऽन्वर्थनाम्नो नृपतिकुलमणेर्यो विदेहस्य कुर्यात्
स्वापं दोलां श्रितो हृन् मम दशरथसूर्भक्ति गङ्गाम्बुधौतम् ॥२॥

वह कौशल्या अपनी कीर्ति से धन्यवाद का पात्र है, क्योकि स्थूल सूक्ष्मचिदचिदात्मक यह ससार जिसकी शरीर है, ऐसे श्रीरामजी ने जिसके उदर से अवतार–जन्म लिया था। इससे बडी कीर्ति और क्या हो सकती है ? वह श्रीरामजी जिन्होने एक ही बाण से अत्यन्त लघुता से रावण के दश मस्तको को काट दिया था तथा विदेह कहे जाने वाले राजाओ के कुलश्रेष्ट ऐसे विदेह के जो जामाता है । ऐसे श्रीरामजी श्रीदशरथजी के पुत्र मेरे भक्ति रूपी गङ्गाजल से पवित्र ऐसे हृदय रूपी दोला पर रहनेवाले निद्रा को प्राप्त करे अर्थात् भक्ति से भरे मन मे सदावास करे ॥२॥

नीलाभो नीलपद्मोद्भवकृतजगतीनाथ ! सीताधिनाथः
सद्भिर्भोग्योऽपि भोग्यं ननु निखिलमिदं यस्यलीलाधृताङ्गः ।
धन्वोन्मुक्तेषुणाऽब्जच्छदमिव सितवां स्ताटकोरः परेशो
भक्तिक्षीराब्धिशेषं सदपि मम मनोदोलिकांसोऽधिशेताम् ॥३॥

अपने नाभिकमल से उत्पन्न हुऐ ब्रह्माजी के द्वारा उत्पन्न किये गये जगत के स्वामी हे श्रीरामजी नीलकान्ति वाले तथा श्रीसीताजी के प्राणेश्वर आप सज्जनो के सेवनिय हैं पुनश्च यह संपूर्ण ससार आपकी लीला का विषय होने से आपका भोग्य है । आपने ताटका की छाती को धनुष से छोडे गये बाण से कमल के पत्ते के सदृश सरलता से ही काटा था। आप ही परमेश्वर है, इस प्रकार जगत के कर्त्ता तथा पालक एव दुष्ट का निग्रह करने वाले आप भक्ति रूपी क्षीर सागर मे शेषनागरूपी मेरे मन की दोला पर शीघ्र ही सो जॉय ऐसी मेरी प्रार्थना है आप शेष शय्या के समान ही मेरे मन मे सदा निवास करे ।

राज्यं दत्त्वाऽनुजायाऽतिविपुलविलसच्छ्रीसमिद्धं निरीहो
वक्षस्वीवीरलक्ष्मी वसतिरनुपमोदारकीर्तिर्निरर्तिः ।
अव्राजील्लक्ष्मणेनाऽतिगहनविपिनं भक्तिभाजाऽनुजेना
ऽऽशेतां दोलां वरेण्यो मम हृदयकृतां सज्जनानां शरण्यः ॥४॥

विशाल छाती वाले तथा वीर के सभी गुणो से युक्त श्री रामजी निष्काम होने के कारण विशाल एवं समृद्ध राज्य अपने छोटे भाई श्रीभरतजी को देकर अतुल्य एवं महान् कीर्ति से शोभित तथा किसी प्रकार की पीडा को मन मे नही रखते हुये छोटे भाई तथा परम भक्त ऐसे

श्रीलक्ष्मणजी के साथ अत्यन्त भयकर वन मे गये वे सज्जनो के रक्षक पुरुषोत्तम श्रीरामजी मेरे मन से बनाये पालना मे ही रहने का विचार करे ऐसी मेरी उनसे प्रार्थना है—ऐसे पुरुषोत्तम श्रीरामजी मे ही मेरा मन सदा लगा रहे ॥४।

**साकेतेशो विमातुर्वचनकरवरो ज्ञानिनामग्रभूमिः**
**पौरैर्पित्रैस्तथान्यैरनुगमनकरै दण्डकां साकमाप्तः ।**
**शेषाणां तन्मुनिनां परमहितकृते दिव्यभैषज्यतुल्यो**
**दोलायां स्वापमेयाद्रघुकुलतिलकोमानसे मे सरामः ॥५॥**

रघुकुल के तिलक समान साकेतपुर के स्वामी तथा ज्ञानियो का आलम्बन स्वरूप तथा विमाता के आज्ञाकारियो मे श्रेष्ठ होने के कारण विमाता की आज्ञा से दण्डक नाम के बन मे वहाँ के परम भक्त मुनियो के परम कल्याण को साधन करने के लिये दिव्य औषध के तुल्य ऐसे श्री रामजी अनुगमन करते हुए नगर के मित्र तथा अन्य जनो के साथ ही पहुचे थे । ऐसे अलौकिक विनय से सम्पन्न तथा अप्रतिमभक्तवत्सल श्रीरामजी मेरे मन रूपी पालने मे शयन करे और मेरा मन सर्वदा उनके ध्यान मे ही मग्न रहे ॥५॥

**सुग्रीवायाऽधिराज्यं ददढभिनवकाऽब्दच्छविर्वालिकालः**
**पारावारेऽप्यपारे गिरिवरनिकरैर्बद्धसेतुर्विभुर्यः ।**
**प्राकारैः प्रावृतां तां दशमुखनगरीं ध्वंसिता ध्यानगम्यो**
**दोलां चेतोऽधिशेतां मम सकलकलोधवन्विनां ग्रामणीःसः ॥६॥**

जो श्रीरामजी नवीन मेघ के समान कान्ति वाले है, धनुर्धरो मे मुख्य है, जो वालि के लिये यमराज समान है तथा सुग्रीव को विशाल राज्य देने वाले है । तथा जिन्होने पर्वतो के समूहो से अपार समुद्र मे सेतु बाधा था, तथा जिन्होने कोटो से सुरक्षित ऐसी रावण की राजधानी लंका का नाश किया था, ध्यान से जानने योग्य सभी कलाओ से युक्त एवं सर्वत्र व्यापक ऐसे वे श्रीरामजी मेरे मन रूपी पालने मे शयन करे ॥६॥

**लोकाक्ष्या सेचनाढ्यातुलबलवपुषा राजमानोविमानः**
**प्रोन्मीलन्नीलपङ्केरुहवदनघनश्यामधामाभिरामः ।**
**कोदण्डेनेषुणा चोल्लसितकरकजः श्रीविशालः सुमाल-**
**श्चित्ते स्वापं ममेयादहितविहतिकृद्दोलिकायां स रामः ॥**

जिसके दर्शन मे लोगो के नेत्र कभी तृप्त नही होते ऐसे तथा अतुल बल से युक्त शरीर वाले, निरभिमानी, विकसित नील कमल के समान श्याम वर्ण से मनोहर धनुष तथा बाण से शोभित करकमल वाले, उत्तममाला से विभूषित सभी प्रकार के अतिशयो से युक्त, दुष्टों के निग्रह करने वाले श्रीरामजी मेरे चित्त रूपी पालने मे शयन करे ॥७॥

**वीराणामग्रणीर्यः सुरदनुजनृणां जन्मिनां वेतरेषा**
**कर्त्तापाताऽथहर्त्ता समविरुद्युतो हेयहीनोऽप्यहीनः ।**

स्तुत्यो नम्यश्चगम्यश्चिदचिदुभयव्यापिवर्ष्मानिरूष्मा
रामः स्वापं म एयादसितमणितनुर्दोलिकायां स चित्ते ॥

जो श्रीरामजी वीरो के अग्रसर है तथा जो देव, दानव, मनुष्य तथा अन्य प्राणियो के कर्ता रक्षक तथा नाश करनेवाले भी है, सभी प्रशस्तियो से युक्त है हेयगुणो के स्पर्स से भी रहित है। तथा जो परात्पर है, स्थूल एव सूक्ष्म चेतन तथा अचेतन को अपने शरीर मे समाये हुये है तथा सर्वोत्कृष्ट विनय निरभिमानता आदि गुणो से सम्पन्न है ऐसे इसलिये केवल वे ही स्तुति के प्रणाम के तथा ध्यान के योग्य है ऐसे नीलमणि के समान कान्ति से युक्त शरीरवाले श्री रामजी मेरे मन रूपी पालने मे शयन करे मेरा मन सदा ही उनमे लगा रहे ॥८॥

ततो निवेदितनैवेद्यं मनसा चतुर्भागं परिकल्प्य हनुमदङ्गदसुग्रीवविभीषणेभ्यो-निवेद्यानन्तरं पूर्वाचार्यादिभ्यः स्वाचार्येभ्यश्चनिवेद्य शेष भागवतैः सहभुञ्जीत ।

अनन्तर श्रीरामजी को निवेदित नैवेद्य को मन से चारभागकी कल्पना करके 'हुं हनुमते नम' इस मन्त्र से श्रीहनुमानजी को तथा 'अ अंगदाय नम' बोलकर श्रीअगदजी को तथैव 'सुंसुग्रीवाय नम' मन्त्र से श्रीसुग्रीव और 'वि विभीषणाय नम' बोलकर श्रीबिभीषणजी को निवेदन करने के बाद 'ॐ ब्रह्मादि समस्त पूर्वाचार्येभ्यो नम महा नैवेद्य समर्पयामि' ऐमा बोलकर समस्त पूर्वाचार्यो को राजभोग का समर्पण करने के वाद 'ॐ स्वाचार्येभ्यो महाप्रसादं समर्पयामि' ऐसा बोलकर स्वाचार्यजी को महाप्रसाद समर्पण करने के वाद शान्तचित्त से भागवत तथा समागत अभ्यागतों के साथ महाप्रसाद का सेवन करे। श्रीवैष्णवो को यह खास खयाल रखना चाहिये कि जब कभी जो कोई भोज्य पदार्थ परेश श्रीरामजी को भोग लगाया जाय पर्योक्त विधि से सभी को समर्पित करके ही स्वय सेवन करे एकाकी नही।

रामानन्दोपदिष्टेयं श्रीरामार्चनपद्धतिः। मुमुक्षूणां मुदेभूयाच्छ्रीरामप्रीतिकारिणी ॥१॥
अर्चकोयःसमभ्यर्चेदास्थायेमामहर्दिवम्। प्रासाद्य सगणं रामं लभते गतिमुत्तमाम् ॥२॥

इत्यानन्दभाष्यकार जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यप्रणीत श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर परिशिष्ट
卐 श्रीरामार्चनपद्धतिः 卐
卐 श्रीरामः शरण मम 卐

"मङ्गलादीनि मङ्गलमध्यानि मङ्गलान्तानि च शास्त्राणि प्रथन्ते वीरपुरुषाणि भवन्त्यायुष्मत्पुरुषाणि चाध्येतारश्चमङ्गलयुक्ता स्यु" इस स्मृति वचनानुसार आचार्य सम्राट् जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यजी प्रबन्धप्रकरणान्त मे आशीर्वादात्मक मंगल वचन पूर्वक प्रकरणोपसहार करते है—

ज गु श्रीरामानन्दाचार्यजी से स्वशिष्य ज गु श्रीसुरसुरानन्दाचार्यजी के "तत्त्वं किम्? आदि दश प्रश्नों को निमित्त बनाकर सर्वलोकोपकारार्थ उपदिष्ट यह सर्वेश्वर श्रीरामचन्द्रजी के श्रीचरणों मे अनन्य प्रीति करानेवाली श्रीरामार्चनपद्धति सब मुमुक्षुजनोके लिये सायुज्य मुक्ति प्राप्त कराने वाली हो ॥१॥

जो अर्चक श्रीरामजी की पूजा इस श्रीरामार्चनपद्धति के विधानानुसार सदा त्रिकाल अच्छी तरह से समाराधन करेगा वह श्रीरामजी के सब गणो के साथ उन्हे प्रसन्नकर सर्वोत्तम सायुज्य मुक्ति को प्राप्त करेगा ॥२॥

इस प्रकार यह आनन्दभाष्यकार जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यजी प्रणीत श्रीवैष्णवमताब्जभास्कर का परिशिष्टभाग पूरकभाग श्रीरामार्चनपद्धति की जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यरामप्रपन्नाचार्ययोगीन्द्र शिष्य पश्चिमाम्नाय श्रीरामानन्दाचार्यपीठाधीश्वर स्वामीरामेश्वरानन्दाचार्य प्रणीत गंगाटीका पूर्ण हुई। श्रीराम शरण मम।

जगद्गुरु श्रीतुलसीदासजयन्ती
श्रावण शुक्ल सप्तमी २०४२

# प्रासङ्गिक

## "रामानन्दः स्वयं रामः प्रादुर्भूतो महीतले"

ग्लानिप्राय सनातन भगवद्धर्म के उत्थान के लिये जगदाचार्य आनन्दभाष्यकार श्रीरामानन्दाचार्यजी (१३५६–१५३२) यति सम्राट् के विषय मे यह वैश्वानरागम तथा श्रीवाल्मीकि संहिता भविष्य पुराण प्रभृति प्रसिद्ध है। भगवान् आनन्दभाष्यकार द्वारा पुन प्रचूर तया प्रचारित सत्प्रवृत्ति तथा स्वप्रणीत भाष्यरत्नादि सद्ग्रन्थो की ग्लानि प्राय स्थिति मे सनातन श्रीवैष्णवधर्म का पुन प्रचार प्रसार के लिये जगदाचार्य श्रीने आश्विन शुक्ल दशमी १९४३ मे वशिष्ठ गोत्रीय त्रिप्रवर वाले शुक्ल यजुर्वेदीय कान्यकुब्ज परिवार मे श्रीरघुवर के रूप मे अवतार लिया। श्रीवेदान्त केसरीजी का इतिवृत्त अनेक ऋषि महर्षियो के समान प्रच्छन्नप्राय ही है जो कुछ विज्ञजनों को विदित हो पाया वह देशिक परिचर्या तथा स्मृति ग्रन्थ के पृष्ठ ५७५ से ६०४ तथा ७११ से ७१४ मे विवृत है अत पिष्टपेषण अस्थाने ही होगा।

आपने 'वेदान्ततीर्थ' की परीक्षा ई सं १९१५ मे कलकत्ता विश्वविद्यालय गवर्नमेण्ट संस्कृत कालेज से उत्तीर्ण की। तथा 'साख्ययोगतीर्थ' परीक्षा इसी संस्था की १९१६ मे उत्तीर्ण की। 'वेदान्तशिरोमणि' परीक्षा नवद्वीप बङ्गाल संस्कृत एसोसियेशनकी १९१७ मे उत्तीर्ण की। 'तर्कतीर्थ' परीक्षा विहार गवर्नमेन्ट संस्कृत एसोसियेशन से १९२० मे उत्तीर्ण की। 'न्यायाचार्य परीक्षा भी इसी संस्था से १९२२ मे उत्तीर्ण की। मीमासाचार्य' परीक्षाभी इसी संस्था से १९२३ मे उत्तीर्ण की। 'व्याकरणाचार्य परीक्षा गवर्नमेन्ट संस्कृत कालेज काशी से १९२४ मे। दुर्भाग्य से मूल प्रमाण पत्र तथा यत्र तत्र प्राप्त पदक और उपहारो का परिचय यहाँ नही दिया जा सका महत्त्वानभिज्ञासमीक्षकारीता के कारण नष्ट हो गये (आचार्य चरण का साकेत प्रयाण वेदान्ताश्रम–सिद्धपुर मे वसन्तपञ्चमी २००७ को हुआ था अमूल्य निधि ये सब वहीं थे, अदूरदर्शी उत्तराधिकारी का अभिनय करने वालो के शीकार हो गये) विशेष प्रयत्न करने पर भग्नावशेष के रूप मे श्रीसीतारामजी के सौजन्य से जो अभिनन्दन पत्रादि प्राप्त हुये वे तथा महामहोपाध्याय का प्रमाण पत्र यहा दिया जा रहा है।




SANAD



SANAD

To

Mahant Shri Raghuvaracharyaji,
Mahant of Shingda Math,
Porbandar State

I hereby confer upon you the title of Mahamahopadhyaya as a personal distinction

Wavell
Viceroy of India

New Delhi
The 14th June 1945






SANAD

श्री

## प्रतिष्ठापत्रम्

गुर्जरजनपदावयवबडोदा मण्डलान्तः पाति श्रीमदुञ्झावसथवास्तव्यः सकलवैष्णवकुलकाननकुसुमाकरः श्रीरघुवराचार्यमिश्रोव्याकरणकाव्यन्याय-मीमांसावेदान्तसांख्ययोगसाहित्यादीनिशास्त्राणि श्रमक्रमाभ्यामादरादधीत्य लब्धविशदव्युत्पत्तिकतया तदुत्तमपरीक्षासु प्रथमपदेसमुत्तीर्णः समस्तान्येव शास्त्राणि सरहस्य प्रतिपादनपुरस्सरं साधुतममध्यापयितुम्प्रभवतीतीदमी-यगुणगणगौरवेणप्रवणीकृताःसन्तोऽतिसन्तोषेण व्यावहारिकचातुरीमप्युपेयुषे सुशीलस्पृहणी य चरितजुषेऽस्मैविदुषे प्रतिष्ठापत्रमेतद्वितरन्तिविहारप्रदेशीय-मुजफ्फरपुरस्थ ।

राजकीय संस्कृत महाविद्यालयाध्यापका

| | | |
|---|---|---|
| बालकृष्ण मिश्र | धर्मराजओझा | ईश्वरदत्तोदौर्गादत्ति |
| बदरीनाथझा | दयानन्दझा | शशिनाथझा |
| रविनाथझा | अम्बिकादत्त चतुर्वेदी | श्रीबटेश्वरझा |

श्रीमते रामानन्दाय नमः

तीनो अनीके सस्थापक षट्दर्शन शाहंशाह चतु सम्प्रदायाचार्य श्री १०८ श्रीबालानन्दजी

श्रीसीतारामजी सहाय

श्रीगुरुमहन्त महाराज

श्रीरामकृष्णानन्दजी

## प्रमाणपत्रमिदम्

सर्व शास्त्रों में असीम पाण्डित्य रखनेवाले दर्शननिधि न्यायोपाध्याय मीमांसोपाध्याय वेदान्ततीर्थ तर्कतीर्थ वेदान्तशिरोमणि इत्यादि उपाधिविशिष्ट श्रीरघुवराचार्यजी वेदान्त केसरी हमारे सम्प्रदाय में एक परमोच्च सच्चरित्र प्रखरविद्वान है। आपने अध्ययनकाल से अद्यावधि श्रीसम्प्रदाय के उद्धार के लिये तथा प्रचार के लिये सीमातिक्रान्तपरिश्रम उठाया हैं। ऐसे सर्वथा सम्माननीय परमयोग्य विद्वान् को हम "आचार्य" पदवीसे सहर्ष विभूषित करते हैं, और आशा कहते हैं कि भगवान श्रीरामजी महाराज आपको चिरञ्जीवी रक्खे जिससे कि सम्प्रदाय में आप उन्नति के अनेक कार्य करते रहें ॥ शुभम् ॥ शरत् सं. १९९०॥

卐 श्रीमते मारुत नन्दनाय नम 卐

शिडडास्थशेषमठाधीश्वर श्रीरघुवराचार्य्य वेदान्त केसरिभ्यः

 

# अभिनन्दनपत्रम्



वैदेहीशं परेशं रघुकुलतिलकं फुल्लपंके रुहाक्षम् ।
सीतङ्कारूढ पाद नृपमुकुटमणे रञ्जितश्चार्य्यमानम् ॥
भक्त्या प्राह्लादयन्तः श्रुति विदितपथान् ख्यापयन्तोविभावाः ।
वैदुष्यात् ख्यातभावा जगति रघुवराचार्य्य वर्या महान्ताः ॥१॥

मीमांसायामुभय्या कणभुजपद्दृक् पाणिनीयेषु दक्षाः ।
विद्वन्मार्तण्डवाग्भाकृतरिपुनिशिदृग् वागूदगन्धाः सुशान्ताः ॥
रामानन्दीयभाष्याशय जलधि पीयूषपानावतंसाः ।
श्रीमन्तो मान्यवर्याः सुविदित यशसो वीर्यबन्तो जयन्तु ॥२॥

श्रीमन्तो धर्मधीरा धरणितलविभुं भासमानं समन्तात् ।
प्राचीनं शास्त्रसिद्धं विकशितमतुलं वैभवं-धार्मिकानाम् ॥
धर्मंक्ष्माधारभूतं त्रिभुवनविजय विश्ववन्द्यानवद्यम् ।
सिद्धान्तं वैष्णवानामिति विबुधवराद्योतयन्तो जयन्तु ॥३॥

दुष्टाः सन्तु पराहताः हृतधियः सन्तु प्रसन्नोदयाः ।
शिष्याः सन्तु प्रभाविता ननु गुणाः सन्तु प्रभातास्तथा ॥
देशाः सन्तु निरामयाः समुदिताः सन्तु प्रशस्ताः श्रियः ।
श्रीमान् शेषमठेशविश्वविजयी तेते चिरं राजताम् ॥४॥

रम्यं विस्तृतमेव यन्निरुपम कुत्राप्यदृष्ट श्रुतम् ।
पूर्ण वर्णयितुं नु भाव समयाऽशक्यं त्वदीयं यशः ॥
वात्सल्याम्बुनिधि चराचरपतिं श्री शंततः प्रार्थये ।
नर्ण्यश्शेषमठाधिपो विजयतामाचन्द्रमातारकम् ॥५॥

श्लोकानां पञ्चकञ्चैतच्चाभिनन्दनपत्रकम् ।
साकेतवासिभिर्विद्वन्मण्डलैः सम्प्रदीयते ॥

पं० रुद्रप्रसादावस्थी न्या० व्या० आ० राजगोपाल पाठशाला पं० गोपीकान्तझा ज्योतिषाचार्य्य राजगोपाल पा० प० सहदेवझा व्या०आ०सा० तीर्थ वे० शास्त्री राजगोपाल पा० उदयराज मिश्र व्या० आ० न्या० शास्त्री राजगोपाल पा० प० रामसरूप पाण्डेय व्या० आ० बडास्थान पाठशाला पं० विष्णु पठक वैदिक राजगोपाल पाठ० पं० कालिकादत्त झा व्या० आ० बडास्थान पाठशाला पं० सिद्धनाथझा ज्योतिषाचार्य्य रुसी पाठशाला प० वासुदेव मिश्र व्या० आ० या० शा० गोवर्धन पा० प० फुलेश्वर पाठक व्या० आ० वे० शा० रुसी पाठ० प० प्रभाकरधर द्विवेदी व्या० आ० रानूपाली पाठशाला पं० छेदीराम द्विवेदी ज्योतिषी प० रामसरूपजी ग्वालियर

आश्विन कृ० एकादशी ता० ३०-९-३७ ई० अयोध्या

नोट-अवकाशाभाव के कारण अधिकाश विद्वानोके शुभनाम नही दिया जा सका ।

परब्रह्मणे श्रीरामाय नम
आनन्दभाष्यकारश्रीरामानन्दाचार्याय नम
महामहोपाध्यायपदविकजगद्गुरुश्रीरामानन्दाचार्यस्वामिश्रीरघुवराचार्यवेदान्तकेसरिणा
प्रणीता

# श्रीमन्त्रराजमीमांसा

श्रीमदाचार्यपादाब्जं निधाय हृन्निकेतने ।
श्रीमन्त्रराजमीमांसां कुर्वे नत्वा गुरुं मुदा ॥१॥

अथास्य षडक्षरात्मकस्य श्रीराममन्त्रस्य श्रद्धातिशयेनोपवर्णयद्भिर्महर्षिभिर्निरतिशय माहात्म्यमुदटङ्कि । वेदेऽप्यस्यानवधिकमहिम्नस्तारकमनोरसकृन्महत्त्वमाम्नायत इति तद्विषयमवलम्ब्यायं प्रस्तूयते प्रबन्धः ॥१॥

नचान्येषु देवतान्तरोपास्तिप्रचुरतरेषु मन्त्रेषु सत्सु किमनेन बैशिष्ट्यमिति वाच्यम् । देवतान्यत्त्वफलान्यत्वा, द्यभिदधानेभ्यो मन्वन्तरेभ्योऽस्त्येवास्य षडक्षरलक्षणस्य श्रीराममनोर्वैशिष्टचम् । तथाहि–प्रमाणतमपांचरात्रागमान्तर्गत, बृहद्ब्रह्मसंहितायाम् —

श्रीराममन्त्रराजस्य माहात्म्यं गिरिजापतिः ।
जानाति भगवाञ्छम्भुज्वलत्पावकलोचनः ॥

शोभायुक्त आनन्दभाष्यकार जगद्गुरु श्रीरामानन्दाचार्यजीके चरण कमल को मैं अपने हृदय मन्दिर मे स्थापित करके तथा श्रीगुरुदेव जगद्गुरु श्रीहनुमदाचार्यजी को गार्ष्टांग प्रणिपात नमस्कार करके श्रीमन्त्रराज मीमासा को प्रकाशित करता हूँ ।

इस षडक्षर स्वरूप श्रीराममन्त्र का श्रद्धाके साथ बर्णन करने वाले महर्षियो ने अपने अपने ग्रन्थों मे बहुत महात्म्य लिखा है और वेद मे भी इस सर्वोत्कृष्ट महिमा शाली तारक श्रीराम मन्त्र का वारवार महत्व कहा गया है। इसलिये श्रीराममन्त्र के विषय मे यह प्रबन्ध प्रस्तुत किया जाता है ॥१॥

इस पर किसी को यह शंका नही उठानी चाहिये कि इस तारकमन्त्र के अतिरिक्त दूसरे देवताओं की उपासना से पूर्ण और भी अनेक मन्त्र विद्यमान है तब इस मन्त्र से क्या विशेष लाभ है। देवता भेद और फल भेद आदि कहने वाले दूसरे मन्त्रों से इस षडक्षरात्मक श्रीराम मन्त्र मे अवश्य वैशिष्ट्य है । इमी विपय का अब अग्रिम प्रमाणो से विवेचन किया जाता है। परम प्रमाणभूत पञ्चरात्रशास्त्र के अन्तर्गत बृहद्ब्रह्मसंहिता मे इस प्रकार श्रीराममन्त्र के लिये लिखा है कि "जाज्वल्यमान अग्नि नेत्रधारी गिरिजापति भगवान् शम्भु इस श्रीराममन्त्र के महत्व को जानते हैं ।"

इत्यादिपद्यैस्तथागस्त्यसंहितायाम्=

सुतीक्ष्णमन्त्रवर्गेषु श्रेष्ठो वैष्णव उच्यते ।
गाणपत्येषु शैवेषु शाक्तसौरेष्वभीष्टदः ।
वैष्णवेष्वपि सर्वेषु राममन्त्रः फलाधिकः । मन्त्रराज इति प्रोक्तः सर्वेषामुपकारकः ॥

इत्यस्याधिकफलप्रदत्वेन वैशिष्टयमाचष्टे। एवं वृद्धहारीतस्मृतौ ।

षडक्षरं दाशरथेस्तारकं ब्रह्म गद्यते। सर्वैश्वर्यप्रदं नृणां सर्वकामफलप्रदम् ॥
एतमेव पर मन्त्रं ब्रह्मरुद्रादिदेवताः ।
ऋषयश्च महात्मानो मुक्ता जप्त्वा भवाम्बुधौ ॥६।२४१।
एतन्मन्त्रमगस्त्यस्तु जप्त्वा रुद्रत्वमाप्तवान् ।
ब्रह्मत्वं काश्यपो जप्त्वा कौशिकस्त्वमरेशताम् ॥६।२४२।
एष वै सर्वलोकानामैश्वर्यस्यैव कारणम् ।
इममेवजपन्मन्त्रं रुद्रस्त्रिपुरघातकः ॥६।२४४॥
अनन्ता भगवन्मन्त्रा नानेन तु समाः कृताः ।
श्रियो रमणसामर्थ्यात्सौन्दर्याद्गुणगौरवात् ॥६।२४८।

इत्यादिवचनैरस्यैव सर्वातिशायिफलवत्वमुत्कृष्टत्वञ्चाभिदधौ ॥२॥

एवं शिवसंहितासनत्कुमारसंहितास्कन्दपुराणादिवचोभिरस्यमहत्त्वमतिशेतेऽखि-

इन पद्यो से स्पष्ट वर्णन किया है। अगस्त्य संहिता मे भी "हे सुतीक्ष्ण ! समस्त गाणपत्य शैव, शाक्त, और सौर मन्त्रोमे अभीष्ट फलको देनेवाले वैष्णव मन्त्र ही श्रेष्ठ माने जाते हैं और वैष्णव मत्रो मे भी सबसे श्रेष्ठ और अधिक फल देनेवाला श्रीराममंत्रही है यह अन्यसब मंत्रोका और विश्वकाभी उपकारक है। अतएव इस मत्रको 'मत्रराज' कहा गया है। इस प्रकार इस श्रीराममंत्रको अधिक फलप्रद बताकर दूसरे मंत्रोसे विशिष्टता दिखायी है वृद्धहारीत स्मृतिमे– "भगवान् श्रीरामजी का यह षडक्षर 'राममंत्र' तारक ब्रह्म कहागया है। यह मंत्र मनुष्योंको सर्व प्रकारके ऐश्वर्योको देकर सर्वमनोरथोंको पूर्ण करता है। इस सर्वोत्कृष्टमंत्रको जपकर ब्रह्मरुद्रादिदेव और ऋषि महात्मो भवसागरसे पार उतर गये है। इस मत्र को जाप करके अगस्त्य मुनि ने रुद्रत्व को प्राप्त किया है काश्यप ब्रह्मत्वको और कौशिक मुनि अमरेशताको प्राप्त हुए हैं। यह मन्त्र सब प्राणियोके ऐश्वर्य का कारण है। इस मत्र के जप करनेसे रुद्र त्रिपुरासुर के वधमे समर्थ हुए है।

भगवान के मंत्र अनन्त है परन्तु भगवान के लक्ष्मी रमण सामर्थ्य, अनुपम सौन्दर्य व और अनेक गुणों के गौरव से इस मंत्र के समान अन्य कोई मंत्र नहीं है।"

इत्यादि वचनोंसे इसी श्रीराममत्रका सर्वोपरि फलदायकत्व और सर्व श्रेष्ठत्व बताया गया है। इसी प्रकार शिव संहिता सनत्कुमार सहिता और स्कन्द पुराण आदिके वचनोंसे भी श्रीमंत्रराज का

लामरमन्त्रमहिम्न इति स्पष्टमेव शास्त्ररहस्यवेदिनाम्। तेषां कानिचन वचनान्यत्र निर्दिश्यन्ते ।

अहं दिशामि ते मन्त्रं तारकं ब्रह्मसंज्ञितम् । एष मन्त्रश्च विज्ञेयस्तारकश्चेति संज्ञितः।।
कल्पद्रुमइतिस्फीतः साधकानां फलप्रदः । सर्वेषां मन्त्रवर्णानां श्रेष्ठो वैष्णव उच्यते ।।

तेषु वैष्णवमन्त्रेषु राममन्त्र फलाधिकः ।
विश्वरूपस्य ते राम ! विश्वशब्दाहिवाचकाः ।।
तथैव मूलमन्त्रस्ते विश्वेषां वीजमक्षयम् ।
अचिन्त्योय महाबाहो ? मंत्रश्चिन्तामणिर्विभोः ।
विहायैनं विमूढात्मा ततश्चेतश्च धावति ।।इति।।

एभिर्वचननिचयैर्निरस्तसमस्तविशयैर्भ्रमप्रमादलिप्साद्यशेषदोषादूषितान्तः करणैः शिष्टविशिष्टपरिवृढरपास्तहेयगुणानवधिककल्याणगुणार्णवभगवच्छ्रीरामरहस्यवेदिभिराञ्जनेयाब्जयोनिहैरण्यगर्भपराशरद्वैपायनादिभिश्चास्यैव स्वीयनिःश्रेयसैकसाधनतया सादरपरिगृहीतत्वम् ।।३।।

नन्वागमस्मार्तप्रमाणैरवश्यमस्य मनोरनितरसाधारणफलातिशयाधायकत्वमुद्धुष्यते। नचाम्नायिकैः कैरपि प्रमाणैस्तत्रत्रैवर्णिकानामेवाधिकारात्। अस्मिस्तु चातुर्व-

महत्व अन्य समस्त देवोके मन्त्रो की महिमा को अतिक्रमण करने वाला कहा गया हे । यह बात मत्र शास्त्रके रहस्यको जानने वाले खूब जानते है। इनशास्त्रो के कुछ वाक्य यहाँ पर उद्धृत कियेजाते है । शिवजी पार्वतीजीसे कहते हैं, कि 'मै तुम्हें ब्रह्मसज्ञक तारकमंत्रका उपदेश देता हुँ, इसमंत्र की 'तारकमत्र' ऐसी सज्ञा है। यह मत्र साधक जनोको कल्पवृक्षके समान फल देनेवाला है । समस्त मन्त्रो से वैष्णव मन्त्र ही श्रेष्ठ कहे गये है और उन वैष्णव मन्त्रो मे भी श्रीराममन्त्र ही अधिक फल का देने वाला है। हे राम! आप विश्वरूप हे अतएव विश्व के समस्त शब्द आपके वाचक है। और इसी प्रकार आपका मूलमन्त्र जो श्रीराम मन्त्र है वह समस्त मन्त्रो का और शब्दों का भी मूल है। हे महाबाहो! यह मन्त्र चिन्तामणि अचिन्त्य (अतर्कित) शक्ति वाला है। इस मन्त्र रूप चिन्तामणि को भूलकर मूढ मनुष्य अन्य वस्तुओ की लिप्सा से जहा तहा दौडता है।" इन वचनो से (यह मन्त्रराज) समस्त शंकाओ से रहित, भ्रम प्रमाद और लिप्सा आदि समस्त दोषो से रहित शुद्ध अन्तकरण वाले सज्जन पुरुषो मे विशेष समादरणीय है और निन्द्य गुण रहित तथा अनन्त कल्याण गुण सागर भगवान् श्रीरामचन्द्रजी के रहस्य को जानने वाले श्रीपवनकुमार, ब्रह्मा, वसिष्ठ, पराशर और द्वैपायनादि महर्षियो ने इसी श्रीराममन्त्र को मोक्ष का एक मात्र साधन मानकर प्रम के सहित ग्रहण किया है ।।३।।

अब यहा शङ्का यह होती है कि पाञ्चरात्र आदि आगमो से और स्मृति पुराणो से तो अवश्य इस श्रीराममन्त्र को सब मन्त्रो से अधिक फलदायी बताया गया है । परन्तु किसी भी वैदिक प्रमाण से इसका वर्णन अथवा महत्व नही जाना गया । क्योंकि वेद मे और वैदिककर्म कलाप

र्णस्याप्यधिकारः 'सर्वेषामधिकारो वै ज्ञातव्यो दैशिकोत्तमैः' इत्यादिवचनैरवगम्यत इति कुतोऽस्यवैदिकत्वं कुतस्तराश्चाम्नायवचोभिरर्चितत्वमितिचेदनभिज्ञो भवान् मंत्रशास्त्रस्य। तथैतत्कृत्स्नं भवदुरोगह्वरगर्भगुम्फितं शुद्धमपित्वदीयशंकातककलंकपङ्किलं सामंजस्यमुपेयात्तथेदमग्रिममभिधास्यमानं सावधानमाकर्णय ॥४॥

अत्र चेदमेव प्राग्विचिन्त्यते। यत्किन्तावद्भवदभिमतं वैदिकपदवाच्यतावच्छेदकम्

१—वेदानुकूलप्रमाणप्रतिपाद्यत्वम्। २—वेदोपबृहंणेतिहासपुराणप्रतिपाद्यत्वम्। ३—वेदविहितत्वविशिष्टकृतिसाध्यत्वम्। ४—वेदोदित फलार्थिप्रवृत्तिविधेयत्वम्। ५—वेदैकसमधिगम्यत्वम्। ६—वेदैकभागब्राह्मणदृष्टार्थाधिकृतत्वम्। ७—वेदांशमन्त्रमात्रदृष्टार्थकत्वम्। ८—वेदोभयभागदृष्टार्थकत्वम्। ९—वेद पदाभिधेयार्थसम्बन्धित्वम्। १०—वेदोच्चरितानुपूर्वीकत्वं वा।

एष्वेवार्थेषु जिज्ञासुजनाकांक्षितस्य वैदिकपदवाच्यतावच्छेदकस्यान्यतमार्थे निर्भरत्वम्। तत्र विशिष्टबोधं प्रति तदवच्छेदकमते हेतुतया तद्विषय एव तावत्प्रथमं विवि-

मे त्रैवर्णिकका ही अधिकार देखा जाता है और इस श्रीराममन्त्र के तो चारों वर्ण अधिकारी है। यह बात "सर्वेषा" इस श्लोकसे स्पष्ट ही ज्ञात होती है, तब इस मन्त्र को कैसे वैदिक माना जावे ? और किस प्रकार वेद भगवान् की इस मन्त्र मे प्रवृत्ति कही जा सकती है। इस शङ्का का अब समाधान किया जाता है। आप मन्त्र शास्त्र के अनभिज्ञ है अतएव ऐसी शंका करते है। जिस प्रकार यह सब आपके हृदय गर्भ मे समाया हुआ शुद्ध होते हुए भी आपकी शंका रूप कलक पंकसे पंकिल हुआ शुद्धता को प्राप्त हो, उसी प्रकार हम यह आगेका विवेचन करते है। सावधान होकर सुनिये ॥४॥

यहा पर पहले यही विचार किया जाता है कि आपका अभिमत 'वैदिकत्व' क्या है? इसके लिये यहा १० कल्प किये गये है वे इस प्रकार है।

१. वेदके अनुकूल जो अन्य प्रमाण हैं (जैसेकि स्मृति, इतिहास, पुराण, दर्शनशास्त्र तथा अन्य आप्तो के प्रणीत ग्रन्थ) उनसे जिसका प्रतिपादन किया जाता हो (अर्थात् वेद मे हो या न हो) उसे वैदिक कहा जा सकता है। २ वेद के उपबृहण केवल इतिहास और पुराण से जिसका प्रतिपादन किया जाता हो। ३ वेद से विहित हो और अर्थीजन के प्रयत्न से साध्यहो। ४. वेदमें कहे गये जो फल है उनकी कामनावाले अर्थोकी प्रवृत्ति का जो विधेय हो। ५. एक मात्र वेद से जिसका ज्ञान होता हो। ६ वेदके एक भाग ब्राह्मण भाग मे देखे गये प्रयोजन के लिए जो अधिकृत हो। ७ वेदका अश जो केवल मन्त्रभाग है उससे जिसका प्रयोजन देखा गया हो। ८ वेदके उभय भागमे जिसका प्रयोजन देखा गया हो। ९ वेद पदसे कथित जो अर्थ तत्सम्बन्धी जो हो। १० वेद मे जिसकी आनुपूर्वी साक्षात् कठरव से कही जाती हो।

इन्ही १० दस अर्थोमे जिज्ञासुजनों से आकाक्षित वैदिक पदके अर्थका समावेश है। ऐसा एक नियम है कि यदि विशेषण युक्तका ज्ञान करना हो तो प्रथम उसके विशेषण का ज्ञान करना

च्यते। लक्षणप्रमाणाभ्यां वस्तुसिद्धिरिति न्यायविदो वदन्तस्तदुभयव्यतिरेकेण न किञ्चिदपि प्रसिद्धिपदमध्यास्त इति मन्वते।

तस्माद्वेदलक्षणं तावदादौ वाच्यं तदेव तु न संभवति। मन्त्रब्राह्मणान्यतरशब्दसमूहो वेद इति चेन्न। मन्त्रब्राह्मण प्रकारयोरद्याप्यनिश्चयात्। प्रमाणतया प्रगृहीतेषु प्रत्यक्षानुमानागमेष्वन्तिमस्य वेदत्वमित्यपि नानवद्यम्। स्मृत्यादावतिप्रसंगात्। अपौरुषेयत्वविशिष्टवाक्यत्वमेव तदित्यप्यविचारसहम्। भगवदनुभवाहितकृतिजन्यत्वेन पौरुषेयत्वात्। नच विग्रहवतोऽनिर्मितत्वादपौरुषेयत्वमितिवाच्यम्। भगवतोऽपि "अग्निर्मूर्धादिवः ककुत्" "सहस्रशीर्षापुरुषः" इत्यादिपरश्शतैः प्रमाणैरखिलानुग्रहविग्रहसमर्थत्वात्। कर्मकृतकलेवरकर्तृकत्वाभावादपौरुषेयमित्यपि नावसेयम्। कर्मात्त कलेवरसचिवैरेवाग्निवाय्वादित्यैर्वेदानामुत्पत्त्याम्नानात्। "ते तपोऽतप्यन्त, तेभ्यस्तपो तेपातेभ्यस्त्रयोवेदा असृज्यन्त, अग्नेऋग्वेदो वायोर्यजुर्वेद आदित्यात्सामवेदः" इति। अतएव "न नित्यत्वं वेदानां कार्यत्वश्रुतेः" (सां.द ५।४४) इति कपिलवचोऽपि संगच्छते। एव प्रमाणमपि वेदपदाभिधित्सते वस्तुनि न किञ्चिदुपलभ्यते। "ऋग्वेदं

आवश्यक है, इसलिये विशेषण का ज्ञान विषय जो वेद है उसी का प्रथम विवेचन किया जाता है।

'प्रत्येक वस्तुकी सिद्धी उसके लक्षण और प्रमाण से हुआ करती है" इस प्रकार कहते हुए न्याय शास्त्रविद् "लक्षण और प्रमाण के बिना किसी भी वस्तुकी सिद्धी नही होती" यह मानते है।

इसलिये प्रथम वेद का लक्षण कहना चाहिये। किन्तु वह असभवसा प्रतीत होता है। यदि मन्त्र शब्द समुदाय को अथवा ब्राह्मण शब्दसमुदायको वेद माना जावे तो यह ठीक नही क्योकि 'किस लक्षणयुक्त शब्द समुदाय को मन्त्र अथवा ब्राह्मण कहना" इसका तो अभीतक निर्णय ही नही हुआ है। प्रमाण रूप से माने गये प्रत्यक्ष, अनुमान, और आगम इन तीनो मे अन्तिम आगम प्रमाण को ही वेद मानले, यह पक्षभी निर्दोष नहीं है। क्योकि यह लक्षण स्मृति (और आधुनिक वाक्यो) मे चले जाने के कारण अतिव्याप्ति दोषग्रस्त है। अपौरुषेय (पुरुषोच्चरित नही) ऐसा वाक्य भी वेद का लक्षण विचार से सगत नही है। क्योकि भगवान के अनुभव सहित जो उनका प्रयत्न है उससे जन्म होने के कारण पौरुषेय ही है। कदाचित् यह कहा जावे कि भगवान् से वेद की उत्पति होने पर भी वह भगवान् के अशरीरी होने के कारण शरीर जन्य न होने से अपौरुषेय ही है, तो यह कथन भी ठीक नही। भगवान् को भी 'अग्नि मस्तक है' इत्यादि अर्थवाली श्रुतियो से और भी अनेक प्रमाणो से अखिल प्राणियो के ऊपर दयाधारी शरीर युक्त कहा गया है। 'कर्मकृत शरीरधारी से वेद प्रणयन नही किया गया अत वह अपौरुषेय ही है' यह कहना भी अयुक्त है। क्योकि कर्म के परवश होकर शरीर धारण करने वाले अग्नि, वायु और आदित्य नामक देवो से वेदोकी उत्पत्ति वेदो मे ही कही गयी है। श्रुति का अर्थ इस प्रकार से है—उन तीन देवो ने तप किया, उनके तप करने से तीन वेदो की उत्पत्ति हुई। अग्नि से ऋग्वेद। वायु से यजुर्वेद और आदित्य से सामवेद।

भगवोध्येमि, यजुर्वेदं भगवोध्येमि" इत्यादि वाक्यानि तु सिषाधयिषतार्थोदरवर्तितयाऽत्माश्रयदोषाक्रान्तत्वेनाश्रद्धेयप्रमाणत्वात् एवं च लक्षणप्रमाणविरहिणो वेदपदवाच्यस्य गगनकुसुमायितत्वेन न प्रेक्षावद्बुद्धिगोचरत्वमिति ॥५॥

तदेतच्छंकाकलङ्कितमनसां दुर्मेधसामापातरमणं वचो वैदिकाचारचणैरनादरणीयम् । अस्मत्पूर्वजैर्मनुयाज्ञवल्क्यवसिष्ठनारदवाल्मीकिपराशरव्यासशुकादिभिः सर्वस्याप्यर्थस्यस्वकीयतन्त्रेषुसुदृढं निर्णीतत्वात् । यदुक्तं—'वेदलक्षणमसंभवि' तदयुक्तम् । मंत्रब्राह्मणात्मकत्वस्यैव तल्लक्षणस्य वक्तुं शक्यत्वात् । अत एव महामुनिर्जैमिनिः "तच्चोदकेषुमंत्र" (२।१।३२) इति मंत्रलक्षण विलक्षणमभिधाय "शेषे ब्राह्मणशब्दः" (२।१।३३) इत्यभ्यर्णमेव ब्राह्मणलक्षणमसूत्रयत् । यद्युभयोर्वेदपदेन नोपादानंस्यात्तदा शेष इति कथनस्यानर्थक्यमेवाभविष्यत् । नहि स्वरूपेण भिन्नयोः स्वतन्त्रयोरन्यतरस्मिन्नस्यायं 'शेष' इति व्यवहरन्ति विशेषज्ञाः । तथा चात्र शबरस्वामिनः 'अथ किं लक्षण ब्राह्मणं' मंत्राश्च ब्राह्मणञ्च वेदस्तत्र मंत्रलक्षण उक्ते परिशेषसिद्धित्वाद् ब्राह्मणलक्षणमवचनीयम् मंत्रलक्षणेनैव सिद्धम् । यस्यैतल्लक्षणं न भवति तद्ब्राह्मणमिति परिशेषसिद्धंतद् ब्राह्मणम्"

अतएव "उत्पत्ति श्रुति होने के कारण वेदो की नित्यता नही कही जा सकती" यह साख्यकार का वचन भी सगत होता है। इस प्रकार वेदका लक्षण नही बन सकना और वेद पदसे कही जाने वाली वस्तुमे कोई प्रमाण भी नही मिलता। 'ऋग्वेद पढता हूँ' 'यजुर्वेद पढता हूँ' इत्यादि वाक्य छान्दोग्य आदि उपनिषदो मे विद्यमान है परन्तु वह तो साधनीय ग्रन्थो के अन्तर्गत होनेके कारण आत्माश्रय दोष संयुक्त होने से उनको प्रमाण भूत मानना श्रद्धा के बाहर है। इसलिये लक्षण और प्रमाण से रहित वेदपदार्थ को आकाश कुसुम के समान होनेसे वे चतुर मनुष्य की बुद्धिके विषय नही हो सकते ॥५॥

इस शका से कलंकित मन वाले दुर्बुद्धि मनुष्यो के ऊपर से ही रमणीय वचन वैदिक आचार मे प्रसिद्ध शिष्ट जनोको अनादरणीय है। क्योकि हमारे पूर्वज मनु, याज्ञवल्क्य, वसिष्ठ, नारद, वाल्मीकि, पराशर, व्यास और शुक आदि महर्षियोने सब अर्थो का अपने अपने ग्रन्थो मे बहुत अच्छी प्रकार से निर्णय किया है। जो कहते है कि 'वेदका लक्षण असंभव है, यह ठीक नही। मन्त्रात्मक अथवा ब्राह्मणात्मक ही वेदका लक्षण कह सकते है। इसीलिये महामुनि जैमिनिने 'प्रेरणात्मक जो वाक्य है वही मन्त्र है' ऐसा विलक्षण मन्त्र लक्षण कह कर बाकी वेद भाग को ब्राह्मण कहा है "ऐसा तुरत ही ब्राह्मण लक्षण के लिए सूत्र पढा। यहा पर यदि दोनो भागों का वेद पद से ग्रहण न होता तो 'शेष' इस कथन का वैयर्थ्य हो जाता। स्वरूप से जो दो पदार्थ स्वतन्त्र होकर भिन्न होते है उन पदार्थो मे यह इसका शेष है ऐसा व्यवहार बुद्धिमान मनुष्य नही करते अत एव यहाँ पर शबर स्वामीजी यह लिखते है कि ब्राह्मण का क्या लक्षण है? मन्त्र और ब्राह्मण इन दोनो को वेद कहा जाता है इनमे मन्त्र का लक्षण कहने पर बाकी जो बच गया वह ब्राह्मण है" अत ब्राह्मण का लक्षण नही कहना चाहिये। वहाँ तो मन्त्र का लक्षण करने से ही सिद्ध हो चुका कि जिसका यह लक्षण नही है वह ब्राह्मण है यह उन्होने स्पष्ट

इति स्पष्टमभिदधुः । एवं पार्थसारथिमिश्रैरत्रैव शास्त्रदीपिकायां स्वकण्ठरवेणैव "द्विविभागस्य वेदस्यैकभागस्य मन्त्रात्मकस्य लक्षणमुक्तं तत्प्रसंगात् एतद्ब्राह्मणान्येव 'पञ्च-हवींषि' इति वेदप्रयुक्तस्य ब्राह्मणशब्दस्यार्थपरिज्ञानार्थं ब्राह्मणलक्षणाभिधानमवशिष्टं ब्राह्मणमिति" इत्युदीरितम् ॥६॥

एवं यज्ञपरिभाषाप्रकरणे भगवतापस्तम्बेनापि "मन्त्रब्राह्मणयोर्वेदनामधेयम्" इति स्पष्टमुक्तम् ॥७॥

एवं दैवतकाण्डे त्रयोदशाध्यायस्य प्रथमे पादे वाग्वस्तु निर्वचनावसरे 'मन्त्रः कल्पो ब्राह्मणचतुर्थी व्यावहारिकीति याज्ञिका' इति यास्काचार्याः 'मन्त्र तात्पर्यार्थ-प्रकाशको वेदभागो ब्राह्मणम्' इति च तद्भाष्यकाराः । अत एव च नैघन्टुककाण्डे प्रथमाध्यायस्य प्रथमे पादेवैदिकभागरूपमन्त्रमुद्दिश्य "पुरुष विद्याऽनित्यत्वात्कर्मसम्पत्ति-र्मन्त्रो वेदे" इति निरुक्तावुक्तम् ॥८॥

तथा च "धर्माख्यविषयं वक्तुं मीमांसायाः प्रयोजनम्" इतिश्लोकवार्तिकवचना-न्मीमांसावसेयत्वमेव धर्मस्येति निश्चयान्मीमांसया चोभयभागस्य वेदत्वं सुस्पष्टमभिहि-तम् । एतदुक्तं भवति । मंत्रब्राह्मणात्मकवेदे केषुचिदभिधायकेषु वाक्येषु मन्त्र इति समाख्या सम्प्रदायविद्भिर्व्यवह्रियते 'मंत्रानधीमह' इति । तद्व्यतिरिक्तभागे तु ब्राह्मण-शब्दस्तैर्व्यवहृत इति । एतल्लक्षणरक्षणात् कल्पान्तराण्यस्मिन्नुपन्यस्तानि निराकृतान्येव

ही कहा है । इसी प्रकार शास्त्रदीपिका नाम के ग्रन्थ मे पार्थसारथि मिश्र नेभी कहा है कि "दो विभाग वेद के है इन दोनो मे से मन्त्र का लक्षण कहा गया । इसी प्रसंग मे "एतद् ब्राह्मणान्येव" इस श्रुति मे ब्राह्मणपद आया है इसके अर्थ परिज्ञान के लिए ब्राह्मण लक्षण कहा गया है कि अवशिष्ट वेद भाग ब्राह्मण है ॥६॥

इसी प्रकार यज्ञ परिभापा प्रकरण मे आपस्तम्बने भी मन्त्र और ब्राह्मण का वेद नाम है ऐसा स्पष्ट ही कहा है ॥७॥

इसी प्रकार निरुक्त के दैवत काड के त्रयोदशाध्याय के प्रथम पाद मे वाक्पदार्थ के निर्वचन समय मे 'मन्त्र०'इत्यादि यास्क महर्षि ने कहा है और "मन्त्र के तात्पर्य को प्रकाशित करने वाला वेद का भाग ब्राह्मण कहा जाता है" ऐसा निरुक्त भाष्यकार ने कहा है। इसलिए नैघन्टुककाण्ड के प्रथम अध्याय के प्रथमपाद मे वेदके एक भाग मन्त्र को लेकर 'पुरुष विद्या' आदि निरुक्त मे कहा है ॥८॥

अतएव "धर्मरूप विपय कहने के लिये मीमासाका प्रयोजन है" इस कुमारिल भट्टके वचन से यह जाना जाता है कि धर्मका यथार्थ ज्ञान मीमासा से ही हो सकता है और मीमासा शास्त्रने मन्त्र और ब्राह्मण दोनो को वेद माना है । यह तात्पर्य निकला कि, मन्त्र और ब्राह्मण रूप वेद मे अभिधायक वाक्यो मे 'मन्त्र' यह समाख्या साम्प्रदायिकोने व्यवहृत की है जैसे 'मन्त्रों को पढ़ते है' यही बोला जाता है और उससे व्यतिरिक्तभाग मे 'ब्राह्मण' शब्द का व्यवहार किया है।

उसने शिष्य के सामने अपना कामुक प्रस्ताव रक्खा जिसे उसने ठुकरा दिया। इससे अपमानित होकर विद्या ने उसपर तान्त्रिक प्रयोग किया जिससे वह शिष्य गिर पडा और रक्तवमन करने लगा। यह सब लीला जानकर जगद्‌गुरुश्री ने उस शिष्य पर दृष्टिपात किया। फलस्वरूप वह स्वस्थ्य होकर उठ खडा हुआ। विद्याने और भी कई तान्त्रिक प्रयोग किये परन्तु आपश्री की कृपा से सब निष्फल हो गये साथ ही विद्या की सब तान्त्रिक शक्तिया भी समाप्त होगई। यह समाचार पाकर अपार बहुत क्रोधित हुआ। उसने जगद्‌गुरुश्री पर अपनी तन्त्रविद्या का प्रयोग किया परन्तु आपश्री के उपर इसका कोई प्रभाव नहीं पडा। अन्त मे उसने अपनी ईष्टदेवी तारा का स्मरण कियो तारादेवी ने स्वय प्रकट होकर उसकी आखो पर हाथ रक्खा तो उसे दिखलाई दिया कि स्वय श्रीहनुमानजी आपश्री की रक्षा कर रहे है। यह देखकर अपार आपश्री के चरणो मे गिर कर क्षमा मागने लगा। आपश्री ने उसे तथा उसकी पुत्री को क्षमा दान दिया और वैष्णवीदीक्षा देकर अपना शिष्य बना लिये। आपश्री ने अपार का दीक्षा नाम पद्मनाभ रखा। दोनो बाप बेटी दीक्षा लेकर वैष्णवधर्म का प्रचार करने के लिये काशी से निकल पडे। जगन्नाथपुरी के एक जन्मान्ध ब्राह्मण (जो आपश्री के दर्शन करने को बहुत व्याकुल था) के मुह पर हाथ फेर कर चक्षुज्योति प्रदान कर दी। वह ब्राह्मण आपश्री के दर्शन करके कृतार्थ होगया।

वृन्दावन के महात्मा श्रीकृष्णविहारीजी के निमत्रण पर आपश्री एकबार भोजन करने के लिये पधारे। जब भोजन के लिये मण्डली के सदस्यो की पगत लग गई और बन मे से लाये गये कन्दमूल फलफूल परोसे जारहे थे उसी समय आपश्री के दर्शनार्थ वृन्दावन के भक्तो की भीड उमडी। जगद्‌गुरुश्री ने सब दर्शनार्थियो को पगत में बिठाया। ढाक के पत्तो की पत्तले लगादी और अपनी परोसी हुई पत्तल उठाकर उसे ढकदी और उसी पत्तल मे से सब उपस्थित व्यक्तियो को कन्दमूल फूलफल परोस कर सब को तृप्त कर दिया। आपश्री की पत्तल अक्षय पात्र बन गई। सबको भोजन करवाकर ही आपश्रीने भोजन किजा।

त्रिवेन्द्रम् में भगवान पद्मनाभ के मन्दिर मे दर्शनार्थ जानेवाली ब्रह्मणेतर जातियो पर मदिर के पुजारियो ने रोक लगा रखी थी। जब जगद्‌गुरु दक्षिणयात्रा के दौरान वहा पहुचे और कबीर, पीपाजी, रैदास, सेन आदि मन्दिर मे जाने लगे तो पुजारियो ने उन्हे रोक दिया। आपश्री ने पुजारियो को वादविवाद तथा शास्त्रार्थ द्वारा समझाया परन्तु उन्होने एक नहीं सुनी। इस पर आपश्री ने अपनी योग शक्ति से अपने उपरोक्त शिष्यो को एक रूप से मन्दिर मे भेज कर भगवान् के चरणो के स्पर्श के लिये पहुचाया और दूसरे रूप से पुजारियो के सामने ही उपस्थित रक्खा। यह देखकर पुजारी लोग लज्जित हो गये और उन्होने विनीत हो कर आपश्री से क्षमा मागी।

अपनी पजाबयात्रा के दौरान आपश्री ने देखा कि एक स्थान पर एक नागा साधु दो नग्न स्त्रिजो के साथ बैठा शराव पी रहा है। आपश्री ने उसे आदेश देकर उस घृणितकार्य से विरत करना चाहा परन्तु वह क्रोधाविष्ट होकर आपश्री की तरफ झपटा। आपश्री ने उसे वहा स्तम्भित कर दिया। अन्त मे हारकर उसने आपश्री से क्षमा मागी अत उन तीनो को अपनी शरण मे लेकर वैष्णवी दीक्षा प्रदान की। उपरोक्त उदरण आपश्री की योगशक्ति के कुध नमूने है। आपश्री को अपने जीवन मे ऐसे कई चमत्कार दिखाने पडे थे।

## श्रीरामानन्दाचार्यजी- एक शास्त्रज्ञ तथा तार्किक

जगद्गुरुश्री का अधिकाश समय योगाभ्यास शिष्यो को शास्त्राध्यापन, पडितो की शकाओ का समाधान करने जनता को स्वधर्म मे आस्था रखने का उपदेश देने, आगन्तुक शास्त्राभिमानियो से शास्त्रार्थ करने आदि मे व्यतीत होता था। बडे बडे दिग्विजयी पडित शास्त्रार्थ करने के लिये आपश्री के सामने उपस्थित होते थे परन्तु शीघ्र ही परास्त होजाते थे। अधिकाश तो आपश्री के शिष्य ही बन जाते थे। अपनी दिग्विजय यात्रा के दौरान भी आपश्री ने कितने ही शास्त्रार्थ इच्छुको को हराया था।

अपने अ ययनकाल मे ही आपश्री ने कालाचार्य दुर्जनानन्द को शास्त्रार्थ मे पराजित करके उसके अनेक शिष्यो को वाममार्ग से विरत करके वैष्णवधर्म मे दीक्षित होने को प्रेरित किया था।

एकबार सत्यमूर्ति नामक एक विद्वान् कई विद्वानो को शास्त्रार्थ मे हराता हुआ काशी में आया और वहा के विद्वानो को विजयपत्र लिखदेने अथवा शास्त्रर्थ करने के लिये ललकारा। विद्वानो ने उसे श्रीमठ मे भेज दिया। जगद्गुरुश्री ने उसके प्रश्नो के उत्तर देकर उसके सदेहो का निवारण किया तथा उसे पराभूत करके अपना शिष्य बनाया। इसी प्रकार हरिद्वार मे एक अद्वैतवादी विद्वान् श्रीगिरीनाथभट्टाचार्य के शंकाओ का समाधान करके उसे आपश्री ने उसे अपना शिष्य बनाया। उज्जैन मे अनेकानेक मालवीय पडितो, कापालिको, वाममार्गियो, शैवो, शाक्तो, नाथो आदि को शास्त्रर्थ मे हरा कर श्रीवैष्णवी दीक्षा प्रदान की। श्रीरगम मे रामानुजीय पूजारियो द्वारा जगद्गुरुश्री के भगवान् के मन्दिर प्रवेश मे बाधा पहुचाने पर आपश्री ने उन सवो को शास्त्रार्थ मे हराया तथा अपने दलबल सहित मदिर मे प्रवेय किया। मेमूर मे एक अद्वैतवादी की शकाओ का समाधान करके उसे अपना शिष्य बनाकर श्रीसुरेश्वराचार्य नाम दिया। त्रिवेन्द्रम् मे शास्त्रो के उदाहरण देकर आपश्री ने यह प्रतिपादित किया कि शूद्रो को भी मदिर प्रवेश तथा श्रीविग्रह के दर्शन करने का अधिकार है। श्रीनगर मे शास्त्रार्थ केलिये उत्सुक विद्वानो को आपश्री ने फटकारा उन्हे शास्त्रार्थ करने के पागलपन को छोडकर हिन्दुधर्म, हिन्दुओ तथा हिन्दूस्थान की रक्षा करने के लिये अपनी शक्तियो का उपयोग करने का आदेश दिया। नासिक मे बौद्धो तथा अद्वैतवादियो के सिद्धान्तो का खडन कर उन्हे सच्चा मार्ग पर आरुढ किया। नैमिषारण्य मे श्रीरामयज्ञ के समय कई अद्वैत-

वादियो को शास्त्रार्थ मे पराजित करके आपश्री ने उन्हे हिन्दुओ मे एकता बनाये रखने तथा सद्धामिक अनुष्ठान करते रहने का आदेश दिया। गागरौनगढ मे राज्य पडित शाक्त विद्वान्श्री कातिकेयचरण को विशिष्टाद्वैत पर आपश्री ने उपदेश देकर उसके मन को शाति प्रदान की थी। प्रभास से द्वारका के मार्ग पर कई पडितो ने आपश्री के साथ शास्त्रार्थ किये तथा पाखण्डियो ने अपने पाखण्डो के प्रदर्शन किये परन्तु आपश्री के शास्त्रज्ञान तथा सिद्धियो के सामने किसी की कुछ नही चली और सबको हारकर आपश्री का शिष्य बनना पडा। इसी प्रकार आपश्री ने मिथिला मण्डल के नैयायिको को हराया। आबूपर्वत पर एक जैन भिक्षुक तथा एक जैन तात्रिक को शास्त्रार्थ मे हराकर तथा अपनी सिद्धियो से पराभूत करके अपने शिष्य बनाये। यही पर एक दिन कुछ व्यक्ति आपश्री के पास आध्यात्मिक जिज्ञासा लेकर आये। आपश्री ने उनकी शकाओ का समाधान करके उनको अपना शिष्य बनाया। पैठण से नासिक मार्ग मे एक जैन साधु सिद्धमणि की शकाओ का समाधान आपश्री ने किया तथा उसे श्रीभागवतानन्द नामसे अपना शिष्य बनाकर वैष्णवधर्म का प्रचार करने के लिये भेजा। भरुच मे भी मध्यमपरिमाणवाद का भरपूर खण्डन किया।

रामेश्वरम् मे शैवो ने उर्ध्वपुण्ड्रधारी वैष्णवो का मन्दिर मे प्रवेश निषिद्ध कर रक्खा था परन्तु आचार्यश्री के शास्त्रज्ञान तथा तेजस्विता से प्रभावित होकर पूजारियो ने आपश्री का ससम्मान मन्दिर मे प्रवेश करवाया।

## श्रीरामानन्दाचार्यजी—एक हिन्दुधर्म और हिन्दू रक्षक

यह एक तथ्य है कि यदि श्रीरामानन्दाचार्यजी का अवतार नही हुआ होता अथवा एक दो शताब्दी बाद हुआ होता तो आज भारत मे एक भी हिन्दु नजर नहीं आता। आपश्री ने हिन्दुओ की रक्षा के लिये अनेक कार्य किये उनमे से कुछ की झलकियाँ नीचे लिखी जारही है।

फिरोजशाह तुगलक से आपश्री ने जगप्रसिद्ध बारह शर्ते (जो इसी लेख मे अन्यत्र लिखी जा चुकी है) मनवाकर हिन्दुओ की समाजिक, आर्थिक व धार्मिक, स्थिति सुधारी।

एक बार श्रीगजसिंहदेव ने आकर जगद्गुरुश्री से निवेदन किया कि जूनाखा तुगलक के भय से मेरे चाचा अमोघानरेश श्रीहरिसिंहदेवजी, वैशाखशुक्ल दशमी वि स १३८१ को हिमालय की तराई मे भाग गये। इस पर जूनाखा ने मुझे और अन्य बीसो हजार हिन्दुओ को जबरदस्ती से मुसलमान बना दिया है। मै चाहता हू कि आप हम सबका उद्धार करके वापस हिन्दूधर्म मे लेने की कृपा करे। आपश्री ने उन सबको सरयू तट पर लेजाकर स्नान करवाया तथा श्रीराममन्त्र सुनाकर शुद्ध कर दिया। इसी प्रकार वि स १४८८ मे जूनाखा द्वारा हिन्दुओ से परिवर्तित ५०००० मुसलमानो की सरयूतट पर शुद्धी की। परन्तु यहा आपश्री को एक नई समस्या का सामना करना पडा। ब्राह्मणो ने इन शुद्धिकृत हिन्दुओ को हिन्दूसमाज मे स्वीकृत नही किया। इस पर जगद्गुरुश्री ने उनसे शास्त्रार्थ करके तथा उनको मुसलमान बनादने का डर

दिखाकर उन्हे शुद्धिकृत हिन्दुओ के साथ बैठकर भोजन करने के लिये बाध्य किया ।

अपनी यात्रा के दौरान जनकपुर धाम मे भी अनेक धर्मपतितो को श्रीराममन्त्र तथा वैष्णवीदीक्षा देकर पुन हिन्दूधर्म मे लिया था । वि स १४५४ मे तेमूरलङ्ग के आक्रमण के समय हिन्दुओ के लिये अत्यन्त सकटपूर्ण था । ऐसे समय मे भी जगद्गुरुश्री ने हिन्दुओ की रक्षा की थी ।

## श्रीरामानन्दाचार्यजी एक परिव्राजक

जगद्गुरुश्री ने अपने जीवन मे पूरे भारत वर्ष की यात्राये की । भारत का कोई भी प्रदेश ऐसा नही बचा था जो आपश्री का स्वागत करके कृतार्थ नही हुआ हो । इन यात्रा स्थानो और कार्यो का पूर्ण विवरण देना तो असम्भव है परन्तु इतना अवश्य लिखा जा सकता है कि जहा जहा भी आपश्री पधारे और अवसर मिला वहा श्रीराममहायाग, उपदेश, वैष्णवीदीक्षादान, शास्त्रार्थ आदि का आयोजन अवश्य हुआ ।

जगद्गुरुश्री ने निम्नलिखित स्थानो के अतिरिक्त अन्य भी कई छोटे बडे स्थानो की यात्राये की —विजयनगरम्, गोदावरी, विजयवाडा, गुटूर, ओगल, नेलोर, चितूर, आर्कोणम्, मदुराई त्रिचिनापल्ली, नीलगिरि, महिसासुर, भद्रावति, तुगभद्रा, सागली, शोलापुर, महाबलेश्वर, नासिक, भरुच तथा गुजरात के अन्य स्थान, द्वारका तथा सौराष्ट्र के कई स्थान, आबू पर्वत, पुष्कर, महेन्द्रगढ, लोहारू, सिरसा, कुरुक्षेत्र, काश्मीर, कागडा हरिद्वार, बिजनौर, मुरादाबाद, रामपुर शाहजहापुर, सीतापुर, नैमिषारण्य, लखनऊ, कनौज प्रयाग, चित्रकूट, उज्जैन, अमरकटक, अयोध्या, जनकपुर, मिथिला, बलिया, सिन्ध, मुल्तान पेशावर, पजाब, तक्षशिला, रावलपिंडि, दुमेल, बारामूला, श्रीनगर, अमरनाथ, जम्मू, स्यालकोट, बणगगा (कुरुक्षेत्र) लक्ष्मणझूला, स्वर्गाश्रय, देवप्रयाग, टेहरीगढवाल, गगोत्री, यमुनोत्री, उत्तर काशी, बूढेकेदार, तुगनाथ, त्रियुगीनारायण, केदारनाथ, गौरीकुण्ड, बद्रीनारायण, कैलाश, मुक्तिनारायण, भूटान, नेपाल तथा हिमालय के विभिन्न स्थान, गागरौनगढ आदि ।

इन यात्राओ के दौरान कई राजाओ को आपश्री का शाही स्वागत करने का सौभाग्य प्राप्त हुआ । गागरौनगढमे पीपाजी द्वारा आपश्री का राजकीय स्वागत तथा गागरौनगढ राज्य भेट किया गया था । आमेरनरेश, चित्तौड के महाराणा, उज्जैन नरेश, पुरी के राजा टेहरी गढवाल के राजा आदि ने आपश्री का शाही स्वागत तथा षोडशोपचार पूजा की थी । नेपालनरेश सकुटुम्ब आपश्री के स्वागतार्थ और सत्सगार्थ आपश्री के पास आये थे । विजयनगरम् नरेश श्रीबुक्काराय ने आपश्री की पालकी को कधा दिया था आपश्री के उपदेशो से प्रभावित होकर सोराष्ट्र के कई राजाओ ने आपश्री की शरणागति स्वीकार करके वैष्णवी दीक्षा ली थी और वे धार्मिक कार्यो मे सलग्न हो गये थे । आपश्री के सम्प्रदायाचार्य पाटोत्सव समारोह के अवसर पर रामनगर नरेश अपनी रानियो के साथ उपस्थित रहे थे ।

विजयवाडा मे श्रीवैष्णवो द्वारा आपश्री का भव्य स्वागन किया गया। आर्कोणम् तैलग स्वामियो द्वारा आपश्री की शोभा यात्रा निकाली गई। आपश्री ने उनको सारे राष्ट्र को एक सूत्र मे बाधने का उदेश दिया। राजामुन्द्री मे आध्रवासियो द्वाग आपश्री का भव्य सन्मान किया गया था। तथैव भरुच तथा प्रभास मे जनता द्वारा कापश्री का भव्य स्वागत किया गया।

लखनऊ तथा चित्रकूट मे श्रीरामयज्ञ के समय अनेकानेक लोगोको आपश्री ने वैष्णवी दीक्षा दी। उज्जैन से अमरकटक के मार्ग पर लाखो लोगो को आपश्री ने बैष्णव धर्म मे दीक्षित किया। ताप्ती नदी के तट पर श्री बोधायनजीकी पादुकाओ का दर्शन किये तथा उनकी पूजा की। साथ ही बोधायन पचकम् का पाठ किया तथा बोधायन चरितामृत पर व्याख्यान दिया। आपश्री ने काश्मीर मे बोधायन वृत्ति की खोज की परन्तु वह उपलब्ध नही हुई। मिथिला मे आपश्री ने हिंसा के विरुद्ध-प्रभाव शाली प्रचार किया। काची मे शैवो तथा वैष्णवो के झगडे समाप्त करवा कर आपश्री ने दोनो पक्षो के मनमुटावो को दूर किया। आबूपर्वत पर आपश्री ने नक्खी सरोवर के किनारे देवताओ के द्वारा एक सुन्दर मदिर बनवाकर उसमे भलिन्दसुन द्वारा सुपूजित श्रीरघुनाथजी को प्रतिष्ठिन किया। आबूपर्वत के गुरुशिखर पर आपश्री की चरणपादुकाये आज भी प्रतिष्ठित है। यही पर श्रीसुरसुरानन्दाचार्यजी ने जगद्गुरुश्री से दश प्रश्न पूछे जिनके समाधानो का सग्रह ही श्रीरामार्चन पद्धति परिशिष्ट के साथ "श्रीवैष्णवमताब्जभाष्कर" के रूप मे हुआ जो जगद्गुरुजीकी उपनिषदो, ब्रह्मसूत्रो तथा गीतानन्दभाष्यो के बाद की अन्तिम रचना है। जनकपुरधाम मे आपश्री ने महाराजसागर, श्रीजानकीमन्दिर रत्नसागर आदि की परिक्रमा की। गिरनार के जिस शिखर पर जगद्गुरु श्रीने निवास किया था वह आजकल "श्रीरामानन्दजी की पादुका" के नाम से प्रसिद्ध है और वहा आपश्री की पूर्ति स्थापित हो चुकी है। आज तो गिरनार पर श्रीरामानन्द सम्दाय के बहुत से स्थान स्थासित हो चुके है जिनमे से श्रीरघुनाथ जी मन्दिर, रामटेकरी, भरतवन, रामझरोखा, शेषवन, लम्वा हनुमान, चीपियावाले की जगह बोलदेवी आदि अधिक प्रसिद्ध है। आपश्री ने कुछ कालतक चित्रकूट मे पर्णकुटी बनाकर वहाँ पर विश्राम किया था और जनता को सत्सग का लाभ दिया था। एक बार आपश्री ने कामदगिरि की परिक्रमा करते हुए भरत मिलाप के साक्षात् दर्शन स्वय ने भी किये तथा अपनी मण्डली को भी करवाये। तक्षशिला के महाविद्यालय के जले हुये श्रेष्ठतम पुस्तकालय को देखकर जगद्गुरु की आखो मे आंसू आगये थे। इसी प्रकार प्रभास मे सोमनाथ मदिर के खडहरो को देख कर आपश्री रो पडे थे। जगद्गुरु श्री ने अपने साकेतगमन के अवसर पर ध्यानावस्थित होकर यौगिक क्रियाओ द्वारा प्राण तथा अपान वायुओ को सम करके सर्वेश्वर श्रीरामजी का ध्यान कर सशरीर दिव्यधाम श्रीसाकेत मे प्रवेश कर इहलीला को वि स. १५३२ श्रीरामनवमी के दिन सम्वरण किया। ॥ ॥

जगद्गुरु श्रीत्रिदण्डिग्रन्थमालाया उनचत्वारिंशत्तमपुष्पम्

गवेश्वर श्रीसीतारामाभ्यां नमः

श्रीरामानन्दसम्प्रदायके ३९वे आचार्य

महामहोपाध्याय जगद्गुरु
श्रीरामानन्दाचार्य रघुवराचार्य

# स्मृतिग्रन्थः

